कार्यमात्र के प्रति अदृष्ट का निमित्तकारणत्व, वैचित्र्य और विश्ववृत्तित्व हेतुओं से उस की सिद्धि तथा भोग के प्रत्यात्मनियमत्व के कारण अदृष्ट का जीवनिष्ठत्व उत्पन्न होता है।

इस प्रसंग में एक और बात ध्यान रखने योग्य यह है कि अदृष्टत्व को जाति नहीं माना जा सकता है। वह अखण्डोपाधि होगा। सुख तथा दुःख के असाधारण कारणता के अवच्छेद रूप में क्रमशः धर्मत्व और अधर्मत्व जाति के सिद्ध हो जाने पर भी किस के असाधारण कारणतावच्छेदक रूप में अदृष्टत्व की सिद्ध की जायेगी। दूसरी समस्या यह है कि वैशेषिकों के मत में गुण की जो चौबीस संख्या निर्धारित है वह अदृष्टा के साथ अधिक होने लगेगी और उन के द्वारा गुणों की निर्धारित सीमा समाप्त होने लगेगी। यदि बिना आयास के ही वैशेषिकों की गुण-सम्बन्धी सीमा सुरक्षित रहती है तो कोई क्षति भी नहीं है।

किसी अन्य दार्शनिक के मत में अदृष्ट का स्वीकार किया जाना आवश्यक नहीं है। इस मत में जैसे एक ही दीप अन्धकार का नाश करता है, बत्ती में विकार उत्पन्न करता है तथा रूपान्तर भी सम्पादित करता है इसी प्रकार एक कारण से अनेक प्रकार के कार्य का सम्पन्न होना सिद्ध होता है। इसी तरह एक ही अविचित्र ब्रह्म सांसारिक वैचित्र्य अथवा विचित्र कार्यों का जनक होगा। इस के लिए अदृष्ट मानने की आवश्यक्ता नहीं है।

इस मत के उत्तर में नैयायिक का कहना है कि उक्त मत स्वीकार करने पर ब्रह्म का सार्वकालिक सन्निधान एक ही काल में सभी कार्यों को उत्पन्न कर देगा। फिर कार्यों का क्रमिकत्व उत्पन्न ही नहीं हो सकेगा। कार्य के अव्यवहितपूर्व क्षण में यदि कारण उपस्थित है तो उसे कार्य सम्पादन करने में बाधा ही क्यों होगी ? यदि यह कहा जाये कि एक ही ब्रह्म शक्तिभेद की सहायता से जागतिक वैचित्र्य का सम्पादन कर सकता है, तब प्रश्न होता है कि वह शक्ति ब्रह्म से भिन्न है अथवा अभिन्न ? यदि ब्रह्म से अतिरिक्त शक्ति की कल्पना की जाये तो ब्रह्म के अद्वैत का न्यायघात होगा। यदि शक्ति और ब्रह्म में अभेद माना जाये तो उपरिनिर्दिष्ट कार्यों का क्रमिक होना उत्पन्न नहीं हो सकेगा। तीसरा कल्प अर्थात् शक्ति का ब्रह्म से भिन्न तथा अभिन्न होना भी सम्भव नहीं है, क्योंकि परस्पर विरोधी दो धर्म एक धर्मी में नहीं रह सकते हैं। उदयनाचार्य ने स्पष्ट कहा है—

> एकस्य न क्रमः क्वापि वैचित्र्यं च समस्य न।
> शक्तिभेदो न चाभिन्नः स्वभावो दुरतिक्रमः॥[1]

सांख्यदर्शन के अनुसार महत्तत्व आदि पदार्थ से सांसारिक वैचित्र्य उत्पन्न हो सकते हैं, इस के लिए 'अदृष्ट' की कल्पना अपेक्षित नहीं है। इस पूर्व पक्ष के उत्तर में नैयायिक का वक्तव्य है कि वह्नि का जनक यदि अन्यून तथा अनतिरिक्त रहकर वह्नीतर का भी जनक होगा तो वह वह्नीतर का ही जनक होगा अथवा वह्नीतर का जनक भी वह्नि का जनक हो

---

१. न्यायकुसुमाञ्जलि. १. ७

जायगा, क्योंकि जनकता में अविशेष है। अथवा तीसरा कल्प यह होगा कि दहनत्व और अदहनत्व रूप दो विरुद्ध धर्मों की जनकता मानने पर किसी का भी उत्पादन उस हेतु से नहीं हो सकेगा, क्योंकि ऐसा नियम है कि कारण विरुद्ध धर्मावच्छिन्न कार्य का जनक नहीं होता है। फलतः जागतिक वैचित्र्य की उपपत्ति के लिए कारण में भी विचित्रता माननी होगी और वही नैयायिकों का 'अदृष्ट' पदार्थ है।[1]

इस प्रकार आचार्य उदयन ने 'अदृष्ट' के बाधक तत्वों का निराकरण कर उसकी उपपत्ति में दृढ़ प्रमाण प्रस्तुत किया है। आगे इस प्रसंग में प्रतिवादियों के आक्षेप का खण्डन भी किया गया है।

यदि किसी का आग्रह हो कि दृष्ट सहकारि कारण का वैचित्र्य ही जागतिक वैचित्र्य का जनक है तो ऐसे आग्रह-ग्रस्त के लिये नैयायिक का उत्तर है कि लोगों की यज्ञ आदि में प्रवृत्ति ही अदृष्ट को सिद्ध करती है। इसकी चर्चा पहले भी की गई है। इस पर यदि यह आपत्ति उठाई जाये कि जैसे 'अहरहः सन्ध्यामुपासीत' के अनुसार वेदविहित सन्ध्यावन्दन आदि निष्फल नित्यकर्म भी लोगों के द्वारा अनुष्ठित होता है। इसी प्रकार यज्ञ आदि भी निष्फल कर्म ही लोगों के द्वारा अनुष्ठित होता है। तब उसके समाधान में आचार्य उदयन का कहना है कि— 'गुरुमतमेतत् न तु गुरोर्मतम्।' अर्थात् मीमांसक प्रभाकर के मत में सन्ध्यावन्दन आदि का अनुष्ठान निष्फल है, किन्तु नैयायिक के मत में वह भी सफल है ही। सायंकालिक सन्ध्यावन्दन के द्वारा दिन में किये गये पापों का नाश तथा प्रातःकालिक सन्ध्यावन्दन के द्वारा रात्रि में किये गये पापों का नाश होता है। यह नैयायिक की प्रसिद्ध मान्यता है।[2]

यदि यह आक्षेप किया जाये कि ब्राह्मणों ने अपनी पूजा, ख्याति तथा लाभ के लिये लोक में इस प्रकार प्रवर्तित वेदविहित यज्ञ-यागादि के अनुष्ठान का प्रचार किया तथा लोगों की वञ्चना की है तब उसके उत्तर में आचार्य उदयन की उक्ति उल्लेखनीय है—'किमसौ सर्वलोकोत्तर एव, यः सर्वस्वदक्षिणया सर्वबन्धुपरित्यागेन सर्वसुखविमुखो ब्रह्मचर्येण तपसा श्रद्धया वा केवलपरवञ्चनकुतूहली यावज्जीवमात्मानमवसादयति। कथं चैनमेकं प्रेक्षाकारिणोऽप्यनुविदध्युः। केन वा चिह्नेनायमीदृशस्त्वया लोकोत्तरप्रज्ञेन प्रतारक इति निर्णीतः ? न ह्येतावतो दुःखराशे प्रतारणसुखं गरीयः।'[3] अर्थात् वेदविहित व्रत तथा यज्ञानुष्ठान प्रतारणा या वञ्चना भी नहीं है। इसे निष्फल भी नहीं कह सकते हैं। उदयनाचार्य का कथन है—

विफला विश्ववृत्तिर्नो न दुःखैकफलापि वा।
दृष्टलाभफला नापि विप्रलम्भोऽपि नेदृशः॥[4]

---

१. सैव, १.७
२. सैव, १.८
३. सैव, १.८, गद्य खण्ड
४. सैव, १.८

अभिप्राय यह है कि जागतिक वैचित्र्य तथा यज्ञादि में लोकप्रवृत्ति इन दो हेतुओं से अदृष्ट निर्विघ्न सिद्ध होता है।

काव्यों में नैयायिकाभिमत अदृष्ट को ही दैव कहा गया है। महाभारत में भगवान् व्यासदेव ने कहा है—

पौरुषं दैवसम्पत्या काले फलति पार्थिव।
त्रयमेतन्मनुष्याणां पिण्डितं स्यात् फलावहम्।

मर्यादापुरुषोत्तम श्री रामचन्द्र ने वनवास की सूचना प्राप्त कर अनुज लक्ष्मण से कहा था—

'यदचिन्त्यं तु तद्दैवं भूतेष्वपि न हन्यते।

× × ×

'कश्च दैवेन सौमित्रे योद्धुमुत्सहते पुमान्।'

× × ×

'सुखदुःखे भयक्रोधौ लाभालाभौ भवाभवौ।
यस्य किञ्चित्तथाभूतं ननु दैवस्य कर्म तत्॥'[1]

मीमांसकों का अपूर्व पदार्थ नैयायिक के इस अदृष्ट से बहुत कुछ साम्य रखता है। 'स्वर्गकामोऽश्वमेधेन यजेत' अर्थात् स्वर्गप्राप्ति की कामना से अश्वमेध यज्ञ का अनुष्ठान करना चाहिये—इस श्रुति के आधार पर यज्ञ सम्पादित होता है। किन्तु यह सर्वविदित तथ्य है कि क्रियात्मक यज्ञ विनाशी है; अतः साक्षात् स्वर्गप्राप्तिरूप फल का जनक नहीं हो सकता है, क्योंकि यज्ञ इस देहावच्छिन्न आत्मा के द्वारा अनुष्ठित होता है और स्वर्गप्राप्ति शरीर-त्याग अर्थात् मृत्यु के अनन्तर सम्भावित होती है। इस प्रकार यागानुष्ठान तथा स्वर्गप्राप्ति के बीच कालकृत एक सुदीर्घ व्यवधान स्पष्टतः देखा जाता है। अतः यागानुष्ठान तथा स्वर्ग—प्राप्ति में साक्षात् कार्यकारणभाव का उत्पन्न होना सम्भव नहीं है। फलतः यागसम्पादन तथा स्वर्ग-प्राप्ति के मध्य एक अपूर्वात्मक व्यापार की परिकल्पना होती है। अपूर्व अङ्गरूप में स्वर्ग का जनक होता है और यज्ञानुष्ठानादि अङ्गीरूप में। अतः उपकारकरूप अपूर्व की उपपत्ति से उपकारी यज्ञ में अन्यथासिद्धि की शङ्का नहीं करनी चाहिए। नैयायिकसम्मत 'अदृष्ट' की भी ठीक यही स्थिति है। याग में कारणत्व सम्पादन के लिये अदृष्ट अथवा अपूर्व की कल्पना होती है, ऐसा कहना अयुक्त नहीं होगा।

---

१. श्रीमद्वाल्मीकि रामायण २.२०,२१,२२;

यह अपूर्व संस्कारविशेष है, अतः धर्माधर्मरूप अदृष्ट से पृथक् है। इस लिये यह अपूर्व भोग्यवस्तु स्रक्, चन्दन आदि में, यज्ञ के उपकरण व्रीहि में भी रहता है। अप्रोक्षित व्रीहि द्वारा यज्ञ सम्पादन करने पर यजमान को फल-लाभ नहीं होता है, किन्तु प्रोक्षित व्रीहि अवश्य ही फलदायक होती है। कहा गया है—'यत् यदुद्देश्येन क्रियते तत् तत्र किञ्चित्करम्,' अर्थात् व्रीहि के उद्देश्य से किया प्रोक्षण व्रीहि में अवश्य ही अपूर्व को उत्पन्न करता है। श्लोक-वार्तिककार की उक्ति है—

तस्मात् फले प्रवृत्तस्य यागादेः शक्तिमात्रकम् ।
उत्पत्तौ वापि पश्वादेरपूर्वं न ततः पृथक् ॥[1]

अधिकरणमाला में अपूर्व चार प्रकार के बताये गये हैं। वे हैं—फलापूर्व, समुदायापूर्व, उत्पत्त्यपूर्व और अङ्गापूर्व। जिससे स्वर्ग की प्राप्ति होती है वह फलापूर्व है। अमावस्या में तीन यागों का विधान है, वह एक समुदाय है और पौर्णमासी में तीन यागों का विधान है, वह भी एक समुदाय है। फलापूर्व के आरम्भ से पहले इन दोनों ही भिन्नकालिक समुदायों का सङ्ग्रहरूप अपूर्वद्वय 'समुदायापूर्व' कहलाता है। इन दोनों ही समुदायों में परस्पर पृथक्-पृथक् एक-एक याग से जो अपूर्व उत्पन्न होता है, वह 'उत्पत्त्यपूर्व' कहलाता है। इन्हीं यागों के अङ्ग अथवा उपकारक की निष्पत्ति से उत्पन्न अपूर्व 'अङ्गपूर्व' कहा जाता है। इन सब से भिन्न अपूर्व का एक पांचवां प्रकार कहा गया है, जिसे 'परमापूर्व' कहा गया है। परमापूर्व साक्षात् स्वर्ग का जनक होता है और अङ्गापूर्व आदि इसमें उपकारक होते हैं।

वस्तुतः अदृष्ट तथा अपूर्व एक जैसे प्रतीत होते हैं, तथापि पहला व्यापक तथा दूसरा व्याप्य है। अर्थात् अदृश्य में व्यापकत्व तथा अपूर्व में व्याप्यत्व है। अदृष्ट कार्यमात्र के प्रति निमित्तिकारण होता है। अपूर्व ऐसा नहीं है। वह केवल मन्त्र के द्वारा अनुष्ठान से उत्पन्न होता है। प्रायश्चित्त से अदृष्ट का नाश होता है, परन्तु अपूर्व ऐसा नहीं होता है। भोगनाश्यत्व दोनों में माना गया है। अपूर्व भोग्य, यागोपकरण तथा जीव में भी रहता है, किन्तु अदृष्ट केवल जीवनिष्ठ माना गया है। प्रत्यक्षाविषयत्व तथा अनुमानगम्यत्व उभयत्र होने के कारण दोनों की सिद्धि में प्रकार समान है।

---

१. चोदनासूत्र, श्लो० १९९.

# CANDRAGUPTA II VIKRAMĀDITYA VIS-A-VIS THE KALKI INCARNATION

**Maheshwar P. Joshi**
Almora

The Kalki incarnation of Viṣṇu is an interesting conception. According to the literary texts Kalki would incarnate himself at the end of the *kaliyuga* to restore *dharma* by destroyiug unrighteous persons[1]. The main characteristic feature of the *kaliyuga*, as given in the *Mahābhārata*[2] and the Purāṇas[3], is that there would be the advent of power of the *mleccha*-s, the *dasyu*-s and the irreligious persons.

Kalki's conception is undoubtedly very old, for as one of Viṣṇu's incarnations he is mentioned in the *Sāttvatasaṃhitā* which is one of "the very oldest *Saṃhitā*-s" according to Schrader and "may be older even than the smaller lists found in later *Saṃhitā*-s and older even than the *Mahābhārata* lists."[4]

Kosambi observes, "..... the Kalki episode has all the earmarks of an historical event disguised as a prophesy. We do know of a Kṛta or Kalki era which coincides approximately with the Vikrama era ....." The event was important enough to give "some group of Brahmins cause for gratitude, sufficient to preserve and exalt the name of the hero". He takes Kalki as later than Puṣyamitra Śuṅga and places him in the first century B. C. However, he also says, "..... closer identification of Kalki would lead to

---

1. The *Kalki Purāṇa* gives a detailed account of the exploits of Kalki. See also the *Mahābhārata*, 3.188.89-93 (Critical edn.); *Matsya Purāṇa*, 47.248-51; *Viṣṇu Purāṇa*, 4.24.98; *Bhāgavata Purāṇa*, 12.2.16-23.
2. *Mahābhārata*, 3.186.21-56; 3.188.12-88.
3. *Matsya Purāṇa*, 47.243-263; *Viṣṇu Purāṇa*, 4.24.98; *Vāyu Purāṇa*, ch. 32; etc.
4. Schrader, F. O., *Introduction to the Pāñcarātra and the Ahirbudhnya Saṃhitā*, p. 47.

information about the time of the redaction and perhaps the place; the fact of a Brahmanical renaissance is clear"[1].

The comments of the learned scholar are plausible but the probable date of Kalki proposed by him can hardly be accepted, mainly because during first century B.C. we do not come across any such personality on the entire Indian historical scene whom we can suggest as answering to the description of Kalki and, moreover, the Bhāgavata system at that time was still in the formative stage[2].

The iconography of Kalki is given in various texts[3] which may be summed up as follows: he should be shown as a mighty angry person, riding a horse and having two or four arms with one or two or four of these *āyudha*-s, viz., sword. shield, bow, arrow, conch and wheel. In the sculptures he is invariably represented as a horse-rider, and holding a sword or bow and arrow.

The iconographic description and sculptural representation of Kalki at once recall to our mind the Horse-rider type of the Gupta coins, introduced for the first time by Candragupta II[4]. The obverse of these coins shows Candragupta II riding a fully caparisioned horse with a bow in one of his hands, and in some coins (which show him riding towards proper left) a sword is also shown fastened to the girdle worn by him. The legend is *Paramabhāgavata mahārājādhirāja śrī Candraguptaḥ*. The reverse depicts Lakṣmī and the legend regards *Ajita-vikramaḥ*—a *viruda* (title) of Candragupta II. That the coins of the imperical Gupta were not merely part of their fiscal program but also media of making their faith and multipotent character public follows from the fact that so far we have found nearly twentyone types of their coins (in gold) depicting various aspects of royal activities and the

1. Kosambi, D. D., "The *Avatāra* Synchretism and possible sources of the *Bhagavadgitā*", in the *Jour. of the Bombay Branch of Royal Asiatic Society*, XXIV-XXV (N. S.), pp. 121 ff.
2. For details see Bhandarkar, R. G., *Vaiṣṇavism, Śaivism and Minor Religious Systems*, chs. X-XIV; Raychaudhuri, H. C., *Materials for Study of Early History of Vaiṣṇava Sect*, pp. 1.118; Gonda, J., *Aspects of Early Viṣṇuism*, ch. I; Banerji, J. N., *Religion in Art and Archaeology*, chs. I-II; Jaiswal, S., *The Origin and Development of Vaiṣṇavism*, pp. 32-88 etc.
3. *Viṣṇudharmottara Purāṇa* and *Vaikhānasāgama* as quoted by Shukla, D. N., *Vāstu-Śāstra*, II, iv, p. 99: *Agni Purāṇa*, 49.9; *Rūpamaṇḍana*, 3.28.
4. Allan, J., *Catalogue of Coins of the Gupta Dynasties and of Śaśāṅka, King of Gauḍa*, pp. lxxxiv-lxxxv, pls. IX.14-17 and X.

like[1]. Evidences are not wanting to show that in ancient times it was the tendency of the kings to try to establish the identity of their respective persons with those of gods. Thus writing on the Sun-image of northern style Coomarswamy observes, ". . . . it is by no means impossible that the Kuṣāṇa kings, whose attachment to the cults of Fire (whether Magian or Indian) is well known, and who paid special honour to the Sun, may have set up and popularised form of Sūrya image dressed in their own fashion"[2]. Likewise, an interesting feature of the Ayodhyā-coins "is that often the reverse device refers to the issuer's name; e.g., the issues of Agnimitra exhibit a personification of fire (Agni) and those of Sūryamitra and Bhānumitra have solar emblems. Apparently the issuers of the coins were inclined to identify themselves with the deities indicated on the reverse of the coins..."[3]. Could not the same line of thinking have been working in Candragupta's mind while issuing the Horse-rider type of coins ? If it is so, it is not surprising, for his father Samudragupta is called Dhanada-Varuṇa-Indra and Antaka-*samasya*[4], while Candragnpta's grandson Skandagupta claims *Lakṣmiḥ svayam-yam varayāñcakāra*[5]. Candragupta's own personality is by no means less exalted when in his Cakra–Vikrama type of coins[6] we see him receiving three round objects from Viṣṇu, which have been identified as representing either three royal powers[7], namely, *Prabhuśakti*, *Mantraśakti* and *Utsāhaśakti*, or three *loka*-s[8], namely, *Devaloka*, *Mṛtyuloka* and *Nāgaloka*[9]. In the light of these informations identity between Kalki and Candragupta would not be far from probable. In its support we further add that Candragupta II possessed almost all those qualities which are ascribed to Kalki. He was a mighty person, a staunch *Bhāgavata*, an upholder of *dharma* and above all, repeller of the Śakas (i.e., the *mlеccha*-s), as is evident by the famous Rāmagupta—Candra-

---

1. For different varieties of Gupta coins see *ibid*; Altekar, A. S., "Rare and Unique Coins from the Bayana Gupta Hoard" in the *Jour. of the Numismatic Soc. of India*, X, pp. 95-118; Gupta, P. L., *Gupta Sāmrājya* (in *Hindī*), ch. I, dealing with sources. Cf. Majumdar, R. C., in *The Classical Age*, pp. 21-22.
2. Coomarswamy, *History of Indian and Indonesian Art*, p. 66.
3. Sircar, D. C., in *The Age of Imperial Unity*, p. 172.
4. The *Allahabad Pillar Inscription*, Fleet, *Corpus Inscriptionum Indicarum*, III, pp. 1 ff.
5. The *Jūnagarh Rock Inscription* of Skandagupta, *ibid*, pp. 57 ff.
6. Altekar, *Op. cit.*, p. 104.
7. Sivaramamurti, "Chakravikrama Type" in the *Jour. of the Numismatic Soc. of India*, XIII, p. 182. He identifies the divine figure as Cakrapuruṣa.
8. Harihar Trivedi, "The Chakravikrama coin of Chandragupta II" in *ibid*, XVII, pp. 108-109.
9. Rai, G. C., "A New Chakravikrama of Chandragupta II" in *ibid*, XXII, p. 263.

gupta—Dhruvasvāminī episode, the central theme of a now lost drama—the *Devī–Candraguptam* of Viśākhadatta, references[1] to which are also to be found in Bāṇa's *Harṣacarita*, Bhoja's *Śṛṅgāraprakāśa*, the *Nāṭyadarpaṇa* of Rāmacandra and Guṇacandra, the *Abhinavabhārati* of Abhinavagupta, Rājaśekhara's *Kāvyamimāṃsā*, the *Āyurveda-dīpikā-ṭīkā* of Cakrapāṇidatta, Al Beruni's *Tehkik-ul-Hinda* and Abdul Hasa Ali's *Majmal-ut-tavārikha* and the *Sañjana Copper Plate* (Śaka 795) of Amoghavarṣa and the *Khambhāta* (Śaka 852) and the *Saṅgli* (Śaka 855) *Copper Plates* of Govinda IV. It is told as to how Candragupta in the garb of Devī Dhruvasvāminī (his brother Rāmagupta's queen) went to a Śaka lord and assassinated him; and thereby earned for himself the Gupta-crown, queen Dhruvasvāminī and possibly the epithet Śakāri. However, it is not the *Devī-Candraguptam* but the *Mudrārākṣasa* of the same author that, in its *Bharatavākya*, allegorically describes him as the Varāha incarnation of Viṣṇu saving the *Rāja-mūrti* (?) from the atrocities of the *mleccha*-s[2]. Candragupta's victory over the Śakas (western Kṣatrapas) has also been proved by the presence of his silver coins in Gujrat and the Kathiawar Peninsula which were issued "in imitation of the Śaka coins"[3]. The epigraphic records belonging to his reign, specially the second *Udaigiri Cave Inscription*[4] and the *Mehrauli Iron Pillar Inscription*[5] also bear testimony of Candragupta's successful military career, and thus lend a remarkable support to our suggestion. In this connection we must not lose sight of the fact that by time of the Guptas the political thinkers had already started advocating the divine status of the king[6].

---

1. For a detailed account see *Bhoja's Śṛṅgāraprakāśa*, ed. by Raghavan, V., pp. 863-882; Dikshitar, *Gupta Polity*, pp. 44 ff.; Majumdar, R. C., *Op. cit.*, p. 18 and f.n.; Gupta, P. L., *Op. cit.*, pp. 123 ff.
2. Dikshitar, *Op. cit.*, pp. 49-50.
3. Majumdr, R. C., *Op. cit.*, p. 19.
4. Fleet, *Op. cit.*, pp. 34 ff.
5. *Ibid*, pp. 141 ff.
6. *Bālopi nāvamantavyo manuṣya iti bhūmipaḥ |*
*Mahatī devatā hyeṣā nararūpeṇa tiṣṭhati ||*
*Manusmṛti*, VII.8.

# कालिदास की कृतियों में सुषिर तथा घन वाद्य

कु० सुषमा कुलश्रेष्ठ
दिल्ली

पुरा कवीनां गणनाप्रसङ्गे कनिष्ठिकाधिष्ठितकालिदासा।
अद्यापि तत्तुल्यकवेरभावादनामिका सार्थवती बभूव ।।

महाकवि कालिदास के ग्रन्थों में उनका विविध शास्त्र-विषयक पाण्डित्य परिलक्षित होता है। व्याकरण, दर्शन, आयुर्वेद, वनस्पतिशास्त्र तथा सङ्गीत आदि ललित कलाओं में कवि परम निष्णात थे। 'गीतं वाद्यञ्च नृत्यञ्च त्रयं सङ्गीतमुच्यते'—सङ्गीत के अन्तर्गत गायन, वादन तथा नृत्य तीनों को परिगणित किया जाता है। सङ्गीत की इन तीनों विधाओं से कालिदास भली-भांति परिचित थे। गायन, वादन तथा नृत्य तीनों के अनेक उल्लेख कालिदास की कृतियों में प्राप्त होते हैं।

विभिन्न वाद्यों द्वारा उद्भूत स्वर तथा लय का आनन्द वाद्य सङ्गीत अथवा वादन द्वारा प्राप्त होता है। साङ्गीतिक वाद्य चार प्रकार के माने गये हैं—

ततं तन्त्रीकृतं ज्ञेयमवनद्धं तु पौष्करम्।
घनं तालस्तु विज्ञेयः सुषिरो वंश उच्यते ।।[1]

कालिदास को इन चारों प्रकार के वाद्यों का पूर्ण ज्ञान था। उनकी कृतियों में इन चारों प्रकार के वाद्यों के अनेकविध उल्लेख प्राप्त होते हैं। प्रस्तुत लेख में इन चारों प्रकार के वाद्यों में से सुषिर तथा घन वाद्यों के उल्लेखों के आधार पर कालिदास के तद्विषयक ज्ञान के मूल्याङ्कन का प्रयास किया गया है।

---

१. ना० शा०, २८.२

**सुषिर वाद्य**

मुख की वायु द्वारा वजाये जाने वाले वाद्य सुषिर वाद्य कहलाते हैं । कालिदास के ग्रन्थों में तूर्य, वंशी और शङ्ख इन तीन सुषिर वाद्यों कां उल्लेख प्राप्त होता है ।

**तूर्य अथवा कर्नाटकीय नागस्वरम्**

यह दक्षिण भारत के मन्दिरों में उत्सव आदि माङ्गलिक अवसरों पर बजाया जाता है । यह देखने में उत्तर भारतीय शहनाई जैसा प्रतीत होता है, किन्तु यह आकार में शहनाई से बड़ा होता है । प्राचीनकाल में जन्मोत्सव आदि तथा युद्धादि के प्रसङ्ग में तूर्य वजाये जाते थे जिनके लिये 'मङ्गल-तूर्य' तथा 'युद्ध-तूर्य' शब्द प्रयुक्त होते थे । याम की सूचना देने के लिए कालिदास ने रघुवंश में इन्दुमती-स्वयंवर में हेमाङ्गद राजा के वर्णन-प्रसङ्ग में 'याम-तूर्य' के वादन का भी उल्लेख किया है—

> ययात्मनः सद्मनि सन्निकृष्टो मन्द्रध्वनित्याजितयामतूर्यः ।
> प्रासादवातायनदृश्यवीचिः प्रवोधयत्यर्णव एव सुप्तम् ।।[1]

रघुजन्मोत्सव पर मङ्गलतूर्य इतनी जोर से वजे कि उनकी ध्वनियाँ स्वर्ग तक पहुँच गई ।[2] 'कुमारसम्भव' में भी इसी प्रकार का वर्णन है:—

> ततो गणैः शूलभृतः पुरोगैरुदीरितो मङ्गलतूर्यघोषः ।[3]

युद्धकालीन तूर्य इतने उच्च स्वर से बजते थे कि युद्ध-प्राङ्गण में योद्धागण एक दूसरे के वचनों को सुनने मे असमर्थ होने के कारण अपने वंश की प्रसिद्धि को कहते तो नहीं थे किन्तु वाणों पर लिखे हुए अक्षरों से ही अपने प्रसिद्ध नाम को वता देते थे ।[4]

ऐसा प्रतोत होता है कि कालिदास को विभिन्न वाद्यों के अनेक प्रकारों का भी सूक्ष्म ज्ञान था, क्योंकि 'कुमारसम्भव' में उन्होनें तूर्य अथवा तुरही के अङ्कम, आलिङ्गम तथा ऊर्ध्वक नामक भेदों का भी उल्लेख किया है ।[5]

---

१. रघु०, ६.५६

२. सुखश्रवा मङ्गलतूर्यनिःस्वनाः प्रमोदनृत्यैः सह वारयोषिताम् ।
न केवलं सद्मनि मागधीपतेः पथि व्यजृम्भन्त दिवौकसामपि ।। रघु०, ३.१९

३. कुमार०, ७.४०

४. नदत्सु तूर्येष्वविभाव्यवाचो नोदीरयन्ति स्म कुलापदेशान् ।
वाणाक्षरैरेव परस्परस्य नामोर्जितं चापभृतः शशंसुः ।। रघु०, ७.३८

५. ध्वनत्सु तूर्येषु सुमन्द्रमङ्कमालिङ्ग्योर्ध्वकेष्वप्सरसो रसेन ।
सुसन्धिवन्धं ननृतुः सुवृत्तगीतानुगं भावरसानुविद्धम् ।। कुमार०, ११.१३

कालिदास ने मङ्गलावसरों पर जब-जब तूर्यवादन का उल्लेख किया है, तब-तब उसके साथ नृत्य का भी उल्लेख किया है। रघु के जन्मावसर पर वारस्त्रियाँ प्रमोद-नृत्य प्रस्तुत करती हैं और साथ में अत्युच्च स्वर से तूर्यों का वादन भी हो रहा है—

सुखश्रवा मङ्गलतूर्यनिःस्वनाः
प्रमोदनृत्यैः सह वारयोषिताम् ।
न केवलं सद्मनि मागधीपतेः
पथि व्यजृम्भन्त दिवौकसामपि ॥[1]

'कुमारसम्भव' में भी विविध प्रकार के तूर्यों के बजने तथा अप्सराओं के नृत्य का एक साथ वर्णन किया गया है। इससे प्रतीत होता है कि नृत्य के साथ बजाये जाने वाले वाद्यों में तूर्य प्रधान था।

### वंशी

वंशी से तात्पर्य बाँसुरी से है। महाकवि कालिदास ने 'कुमारसम्भव' में वंशी के जन्म के सम्बन्ध में एक सुन्दर कल्पना प्रस्तुत की है। उनके अनुसार भौरों द्वारा छिद्रित वंशनालिका में वायुप्रवेश के कारण उत्पन्न ध्वनि को सुनकर प्रभावित हुए किन्नरों ने उस छिद्रित वंश-नालिका को वंशवृक्ष से पृथक् कर अपनी मुखवायु द्वारा उसका वादन किया और इस प्रकार उसे वाद्य के रूप में प्रचलित कर दिया।[2] 'मेघदूत' में भी इसी प्रकार का वर्णन है।[3] वे बाँस जो भीतर से पोले होते हैं उन्हीं में जब हवा भर जाती है, तब स्वर निकलता है। ऐसे बाँस कीचक कहलाते हैं और 'कीचकों' से ही वंशी बनती है। इसलिए जब-जब कवि ने वंशी के स्वर का उल्शेख किया है। तब-तब 'कीचक' शब्द का सार्थक प्रयोग किया है।[4] सूखे बाँस में हवा के प्रवेश से काफ़ी ऊंची ध्वनि निकलती है। शुष्क वंश के पटु निनाद का उल्लेख कवि ने 'ऋतुसंहार' में किया है—

ज्वलति पवनवृद्धः पर्वतानां दरीषु
स्फुटति पटुनिनादः शुष्कवंशस्थलीषु ।
प्रसरति तृणमध्ये लब्धवृद्धिः क्षणेन
ग्लपयति मृगवर्गं प्रान्तलग्नो दवाग्निः ॥[5]

---

१. रघु०, ३.१९

२. यः पूरयन्कीचकरन्ध्रभागान् दरीमुखोत्थेन समीरणेन ।
उद्गास्यतामिच्छति किन्नराणां तानप्रदायित्वमिवोपगन्तुम् ॥ कुमार०, १.८

३. शब्दायन्ते मधुरमनिलैः कीचकाः पूर्यमाणाः । पूर्वमेघ, ६०

४. कुमार०, १.८; पूर्वमेघ, ६०

५. ऋतु०, १.२५

वंशी एक ऐसा वाद्य है जिसका गीत के साथ प्रयोग अत्यधिक श्रुतिमधुर लगता है। हिमालयनिवासी किन्नर सङ्गीतनिपुण हैं। हिमालय पर अनेक वंश-वृक्ष हैं। हिमालय पर स्थित वंश-वृक्षों में वायु भर जाने से वे सुमधुर ध्वनि प्रदान करते हैं। यह ध्वनि वंशी-वादन का कार्य करती है और वंशीवादन द्वारा हिमालय किन्नरों के गायन प्रारम्भ करने के पूर्व के तानप्रदायित्व का कार्य सम्पन्न करता है—

यः पूरयन्कीचकरन्ध्रभागान् दरीमुखोत्थेन समीरणेन।
उद्गास्यतामिच्छति किन्नराणां तानप्रदायित्वमिवोपगन्तुम्॥[1]

## शङ्ख

सङ्गीत-रत्नाकर, सङ्गीत-पारिजात तथा सङ्गीत-सार आदि में शङ्ख का विधिवत् उल्लेख प्राप्त होता है। अहोबल तथा सङ्गीतसारादिक के वर्णन से ऐसा प्रतीत होता है कि इसमें न केवल एक स्वर अपितु सम्पूर्ण राग का वादन सम्भव था। वस्तुतः शङ्ख एक सामुद्रिक जीव का ढांचा है जो समुद्र से निकाला जाता है। इनकी दो जातियां हैं जो दक्षिणावर्त्त तथा वामावर्त्त नाम से प्रसिद्ध हैं। युद्धावसरों तथा मङ्गलोत्सवों पर शङ्ख बजाये जाने की प्रथा थी। आज भी पूजादि के अवसर पर शङ्ख बजाये जाते है, कुमार कार्तिकेय के जन्मोत्सव पर शङ्ख-ध्वनि का वर्णन करते हुये कालिदास कहते हैं—

गम्भीरशङ्खध्वनिमिश्रमुच्चैर्गृहोद्भवा दुन्दुभयः प्रणेदुः।
दिवौकसां व्योम्नि विमानसंघा विमुच्य पुष्पप्रचयान्प्रसस्रुः॥[2]

राजकुमारी इन्दुमती के स्वयंवर-प्रसङ्ग में भी कवि ने शङ्खवादन का वर्णन किया है—

पुरोपकण्ठोपवनाश्रयाणां कलापिनामुद्धतनृत्यहेतौ।
प्रध्मातशङ्खे परितो दिगन्तांस्तूर्यस्वने मूर्च्छति मङ्गलार्थे॥[3]

प्रायः प्रसन्नता के अवसरों तथा मङ्गलोत्सवों पर शङ्ख बजाये जाने की परम्परा रही है। शङ्खों के साथ अन्य वाद्यों के बजाये जाने का उल्लेख भी साहित्य में यत्र-तत्र मिलता है। कालिदास ने शङ्ख के साथ दुन्दुभि तथा तूर्य बजाये जाने का उल्लेख किया है।[4] साहित्य में शङ्ख धवलता के लिए प्रसिद्ध उपमान रूप में प्रयुक्त होता है। वहाँ अनेक

---

१. कुमार० १.८
२. वही, ११.३८
३. रघु०, ६.९
४. कुमार० ११.३८, रघु०, ६.९

-बार ऐसे प्रयोग उपलब्ध होते हैं। मेघों की धवलता व्यक्त करने के लिए कवि कालिदास ने शङ्ख से उपमा देते हुये कहा है—

व्योम क्वचिद् रजतशङ्खमृणालगौरै-
स्त्यक्ताम्बुभिर्लघुतया शतशः प्रयातैः।
संलक्ष्यते पवनवेगचलैः पयोदैः
राजेव चामरशतैरुपवीज्यमानः ॥[1]

आधुनिक काल के प्रचलित सुषिर वाद्य हैं—बाँसुरी, शङ्ख, तूर्य, शहनाई, नागस्वरम्, मुखवीणा अथवा छोटा नागस्वर, क्लैरिनट, ट्रम्पैट तथा सैक्सोफ़ोन आदि।

### घनवाद्य (तालवाद्य)

वे वाद्य जो ठोकर लगाकर बजाये जाते हैं घनवाद्य कहलाते हैं। ताल, काँस्यताल, घण्टा, क्षुद्रघण्टा (घुंघरू), मंजीरा तथा जलतरङ्ग आदि की गणना घनवाद्यों में होती है। स्पष्टरूप से कालिदास की कृतियों में घनवाद्यों का उल्लेख प्राप्त नहीं होता है, किन्तु प्रकारान्तर से कुछ उदाहरण उपलब्ध हैं—यथा मेघदूत में यक्षिणी द्वारा कङ्कण की मधुर झनकारों से युक्त करताल (तालियाँ) बजाकर मयूर के नचाये जाने का उल्लेख है—

तालैः शिञ्जावलयसुभगैर्नर्तितः कान्तया मे।
यामध्यास्ते दिवसविगमे नीलकण्ठः सुहृद्वः ॥[2]

क्षुद्रघण्टा अथवा घुंघरू की गणना भी घनवाद्यों में होती है। नायिकाधृत नूपुर भी घुंघरुओं से मिलते-जुलते हैं। नूपुर-नाद का उल्लेख करते हुए महाकवि ने ऋतुसंहार में कहा है—

काशांशुका विकचपद्ममनोज्ञवक्त्रा
सोन्मादहंसरवनूपुरनादरम्या।
आपक्वशालिरुचिरानतगात्रयष्टिः
प्राप्ता शरन्नववधूरिव रूपरम्या ॥[3]

जिस प्रकार नर्तकी के घुंघरुओं की सुमधुर ध्वनि चित्त को आह्लादित करती है, उसी प्रकार हंस-रव का अनुकरण करने वाली नायिका के नूपुरों की सुमधुर ध्वनि श्रोता के चित्त को सकाम बना देती है—

---

१. ऋतु०, ३.४
२. उत्तरमेघ, १८
३. ऋतु०, ३.१

नितान्तलाक्षारसरागरञ्जितै-
र्नितम्बिनीनां चरणैः सनूपुरैः ।
पदे पदे हंसरुतानुकारिभि-
र्जनस्य चित्तं क्रियते समन्मथम् ॥[1]

कालिदास ने नूपुर की सुमधुर ध्वनि का अनेक बार उल्लेख किया है ।[2] उनकी सम्मति में नूपरों की ध्वनि हंसों के स्वर से बहुत मिलती-जुलती है । सुवर्णनिर्मित काञ्ची और मत्तहंस-रव भी मिलता जुलता है । इस सम्बन्ध में महाकवि की उक्ति है—

असितनयनलक्ष्मीं लक्षयित्वोत्पलेषु
क्वणितकनककाञ्चीं मत्तहंसस्वनेषु ।
अधररुचिरशोभां बन्धुजीवे प्रियाणां
पथिकजन इदानीं रोदिति भ्रान्तचित्तः ॥[3]

इस प्रकार नूपुरों की ध्वनि और काञ्ची के क्वणन में घुंघरुओं की झनकार का आनन्द प्राप्त किया जा सकता है ।

अन्त में कहा जा सकता है कि कालिदास ने अपनी रचनाओं में अपने सुषिर तथा घनवाद्यों के कौशल को अतीव निपुणता से उपन्यस्त किया है । वस्तुतः कवि चारों प्रकार के वाद्यों तथा सङ्गीत की तीनों विधाओं से भली भाँति परिचित थे । उनकी कृतियों में प्राप्त गायन, वादन और नृत्य सम्बन्धी उल्लेख उनके सङ्गीत-विषयक परम नैपुण्य के स्पष्ट निदर्शक हैं । संस्कृत के किसी भी अन्य कवि की कृतियों में सङ्गीत की वह दक्षता नहीं परिलक्षित होती है जो कालिदास की कृतियों में उपलब्ध है । सङ्गीत के सतत प्रयोग और माधुर्य ने कालिदास के साहित्य को और भी अधिक मनोरम, चित्ताह्लादक तथा श्रुतिमधुर बना दिया है ।

---

१. वही, १.५
२. ऋतु०, १.५; ३.१, २७; ४.४
३. वही, ३.२६

# कुण्डलिनीरहस्यम्

**रमाशंकर मिश्र**
फ़ैज़ाबाद

अद्वैतदर्शनधारायां शैवशाङ्कराद्वैतप्रवाहे निखिलं जगत् परब्रह्मणा व्याप्तमस्ति यत् 'सर्वं खल्विदं ब्रह्म' इति श्रुत्या ज्ञायते। कश्मीरीयशैवदर्शनमते स्वीक्रियत इदं यत् परमशिवः स्वयमेव नानाभासवैचित्र्यपूर्णे जगति प्रकाशते। यथोक्तम्—

वर्तमानावभासमानानां भावानामवभासनम्।
अन्तःस्थितवतामेव घटते बहिरात्मना ॥[1]

निखिलब्रह्माण्डं तस्य परमशिवस्य शरीरमेवास्ति, समस्तभावजातानि च अवयवाः—

विमतिपदमङ्ग ! सर्वं मम चैतन्यात्मनः शरीरमिदम्।
शून्यपदादीलावधि दृश्यत्वात् पिण्डवत् सिद्धम् ॥[2]

परमशिव एव षट्त्रिंशत्तत्त्वरूपेण जगति प्रकाशमानो भवति। एवमेव पुरुषस्य शरीरं षट्त्रिंशत्तत्त्वानां संघातोऽस्ति। यथा शिवः शक्तेः साहाय्येन सृष्टिं करोति तथैव शरीरान्तर्भागे काचन शक्तिर्ब्रह्मणा सह युक्ता सती सृष्टिकार्यं करोति। सैव शक्तिः महाकुण्डलिनी प्राणकुण्डलिनी वर्णकुण्डलिनी ऊर्ध्वकुण्डलिनी ब्रह्मनाडी चेति नामभिः प्रसिद्धा। तस्याः शक्तेः शरीरस्यान्तःप्रदेशे स्थान–विष्ये तान्त्रिकैरेतत् स्वीक्रियते यत् पुरुषस्य शरीरे षट्चक्राणि सन्ति मेरुदण्डे समाश्रितानि। तानि खलु मूलाधार—स्वाधिष्ठान—मणिपूर—अनाहत—आज्ञा—विशुद्धानीतिनामभिरभिधीयन्ते। मेरोर्बहिःप्रदेशे सव्यपक्षे चन्द्ररूपा 'इडा' इति नाडी विलसति दक्षिणपक्षे सूर्यरूपा 'पिङ्गला' इति च। तयोर्द्वयोर्मध्ये या अपरा नाडी परिकल्पिता सा 'सुषुम्णा' इति नाम्ना

---

१. ईश्वरप्रत्यभिज्ञाकारिका, १.५.१
२. विरूपाक्षपञ्चाशिका, १.२

ज्ञायते । अस्या सुषुम्णायाः मध्येऽन्तर्भागे वा 'वज्रा' इति नाडी वर्तते । तस्या अप्यन्तःप्रदेशे 'चित्रणी' इति नाडी प्रसिद्धा; तस्या मध्ये या देवरूपा, जाज्वल्यमाना, ब्रह्मणा सह वर्तमाना प्राण-चेतनासञ्चारकुशला कल्प्यते सैव 'ब्रह्मनाडी' 'कुण्डलिनी' वा कथ्यते । सुषुम्णा तमोगुणमयी, वज्रा रजोगुणमयी, चित्रणी सत्त्वगुणमयी प्रणवयुक्ता चास्ति । महाकुण्डलिनी (ब्रह्मनाडी) तु ब्रह्म-स्वरूपा शुद्धबोधरूपा चास्ति । उक्तं च 'षट्चक्रनिरूपणे'—

मेरोर्बाह्यप्रदेशे शशिमिहिरशिरे सव्यपक्षे निषण्णे
मध्ये नाडी सुषुम्णा त्रितयगुणमयी चन्द्रसूर्याग्निरूपा ।
धत्तूरस्मेरपुष्पग्रथिततमवपुः कन्दमध्याच्छिरःस्था
वज्राख्या मेढ्रदेशाच्छिरसि परिगता मध्यमेऽस्या ज्वलन्ती ॥[1]

सृष्टिदशायां परावाग्रूपा शब्दब्रह्मरूपा नादरूपा महाशक्तिर्विश्वकल्याणाय ब्रह्मरन्ध्राद् भ्रूमध्ये विन्दुपदे तथैवावतरति यथा त्रिपथगा विश्वहिताय शिवमस्तकाद् भूमाववतरति । सा च ततश्चित्सूत्रमवलम्ब्याधःप्रदेशेषु शरीरस्य सोममण्डल-सूर्यमण्डल-अग्निमण्डलान्यतिक्रम्य तेषा-मप्यधः देशेऽवतरत्यज्ञानमयकारणजलनिधौ निमग्ना च भवति । अत्र सा 'कुण्डलिनी'ति नाम्ना विख्याता भवति । नादशक्तिरेव समग्रं विश्वं स्वगर्भे धारयन्ती प्रसुप्तसर्पिण्याकारे प्रसुप्ति गच्छति । विश्वगर्भधारणसमये सा 'परा कुण्डलिनी' इति कथ्यते । यदेयं नादशक्तिः जागरणशीला भवति तदा 'वर्णकुण्डलिनी' इति सञ्ज्ञां प्राप्नोति । यदा खलु नादरूपा शक्तिर् गम्भीरसुपुप्त-दशायां स्थिता भवति तदा सा 'प्राणकुण्डलिनी' इत्येवं प्रसिद्धिं भजते ।

यथा पृथिव्यां चेतनाशक्तिरुत्तरदक्षिणध्रुवाभ्यां सञ्चरति तथैव मनुष्यपिण्डेऽपि द्वौ ध्रुवौ स्तः याभ्यां प्राणसञ्चारो भवति । ब्रह्मरन्ध्र उत्तरध्रुवरूपेणावतिष्ठति यत् स्थानं तत् 'सहस्रार-पद्मम्' इति ज्ञायते । मूलाधारः सुमेरुसंस्थानं सुषुम्णाकेन्द्रो वा दक्षिणध्रुवरूपेण कल्पितः । अस्मिन् मूलाधारचक्रे कुण्डलिन्या निवासोऽस्ति । उक्तञ्च सौन्दर्यलहर्यां शङ्कराचार्यैः—

सुराधाराऽऽसारैश्चरणयुगलान्तर्विगलितैः
प्रपञ्चं सिञ्चन्ती पुनरपि रसाम्नाय महसा ।
अवाप्य स्वां भूमिं भुजगनिभमध्युष्टवलयं
स्वात्मानं कृत्वा स्वपिषि कुलकुण्डे कुहरिणी ॥[2]

सा खल्वमृतरूपा सती सम्पूर्णशरीरममृतधारया सिञ्चति, प्राणसञ्चारं (शरीरे) करोति। प्राणसञ्चारप्रक्रियायां सा मूलाधारमतिक्रम्य स्वाधिष्ठान-मणिपूर-अनाहत-विशुद्ध-आज्ञाचक्रेषु प्रविशन्ती शरीरं चेतनतया व्यापयति । प्रसिद्धिरियं यदस्मच्छरीरं पञ्चभूतैः

---

१. श्लोक० १
२. श्लो० १०

निर्मितमस्ति । सैव शक्तिः मूलाधारे पृथिवीं, स्वाधिष्ठानेऽग्निं, मणिपूरेऽपोऽनाहते मरुतं, विशुद्धेऽऽकाशमाज्ञायां मनश्च प्रकाशयन्ती सम्पूर्ण मार्गं सम्भेद्य सहस्रारपद्मे परब्रह्मणा सह विहरति सुखमनुभवति च। कथितञ्च—

महीं मूलाधारे कमपि मणिपूरे हुतवहं
स्थितं स्वाधिष्ठाने हृदि मरुतमाकाशमुपरि ।
मनोऽपि भ्रूमध्ये सकलमपि भित्त्वा कुलपथं
सहस्रारे पद्मे सह रहसि पत्या विहरसि ।।[१]

यदा सा कुण्डलिनी ब्रह्मणा सह विहर्तुं समर्था भवति तदा तस्या जागरणावस्थायाः पूर्णा परिणतिः सञ्जायते । यावज्जागरणं न भवति तावत् सा सुषुप्तावस्थामाश्रित्य ब्रह्मणो विरहे मूर्च्छितेव परिलक्ष्यते मूलाधारे । साम्प्रतमयं प्रश्नस्य विषयो यत् सा शक्तिर् यस्मिन् मूलाधारेऽवस्थिता स कीदृशोऽस्ति ? तथा च कुण्डलिन्या जागरणं कथं सम्पद्यते ? अत्र प्रथमं तावन्मूलाधारस्य रचना सम्यगवबोधनीया । यत्र मेरोः पर्यवसानं भवति तत्रैव लिङ्गमूलभागस्याङ्गुलद्वयाधः प्रान्ते अङ्गुलद्वयगुदोर्ध्वभागे (Below the genitals and above the anus) 'कन्द' इति स्थाने अधो वक्त्रं स्वर्णमयं चतुर्दलपद्ममस्ति । तस्य स्वर्णिमदलेषु 'वं शं षं सं' वर्णाः दक्षिणावर्तेन क्रमानुगताः कल्प्यन्ते । इदं मूलाधारस्य चक्रस्य पद्ममस्ति । अस्मिन् मूलाधारचक्रमध्यदेशे चतुष्कोणं चक्रमेकं विद्यते । पद्मकर्णिकायां वृत्ताकारं पृथिवीमण्डलमस्ति यस्य अष्टदिक्षु शूलाष्टकाः समुद्भासिताः सन्ति । एतत् पृथिवीमण्डलं पीतवर्णेन रञ्जितमस्ति । अस्य मण्डलस्य 'लं' बीजवर्णोऽपि पीतोऽस्ति । अस्मिन् मण्डले ऐरावतगजेन्द्रस्योपस्थितेः कल्पना क्रियते । धराबीजस्य 'लं' वर्णस्यान्तर्भागे ध्यानदशायाम् इन्द्रो विराजते यस्य हस्ते वज्रो विलसति । धराबीजस्य इन्द्रं प्रति तादात्म्यापत्तिर्भवति ।

'लं' धराबीजस्य विन्दुमध्ये (० अनुस्वारस्य मध्ये) चतुर्मुखो ब्रह्मा विराजते । 'भूतसिद्धितन्त्रा'नुसारेण तस्य ब्रह्मणः चतुर्बाहुषु चतुर्वेदाः विलसन्ति । किन्तु विश्वसारतन्त्रानुसारेण ब्राह्मीध्याने कथितमिदं यत् रक्तवर्णा ब्राह्मीशक्तिः दण्ड-कमण्डलु-अक्षसूत्र-अभयमुद्राभिः चतुर्हस्ता तत्र सुसज्जिता अस्ति । तस्मिन्नेवाधारपद्मे रक्तनेत्रा वेदबाहूज्ज्वला अनेकसूर्यप्रकाशस्वरूपा सर्वदा शुद्धप्रकाशं धारयन्ती डाकिनी शक्तिर् वसति । वज्राख्याया नाड्या वक्त्रदेशे या कर्णिका अस्ति तस्या मध्ये त्रिकोणमेकं स्थितम् । तस्य त्रिकोणस्य मध्ये 'क' इति कामबीजमस्ति । सम्मोहनतन्त्रानुसारेण धराबीजस्योपरि स्थितस्य त्रिकोणस्य तिस्रो लेखा वामा ज्येष्ठा रौद्रीति नामभिः प्रसिद्धाः । तस्य त्रिकोणस्य मध्ये कन्दर्पो नाम वायुः प्रतिवसति योऽपानवाय्योरङ्गमस्ति । अत्रैव प्राणापानयोर् वाय्योः सन्धिर् जायते येन शरीरे चेतनायाः सञ्चारो भवति । अत एव कन्दर्पो 'जीवेशः' कथ्यते ।

---

१. सौन्दर्यलहरी, ९

मूलाधारचक्रस्य मध्यदेशे स्थितस्य त्रिकोणस्य मध्ये नवकिसलयाकाररूपो तप्तकनककला-कोमलो ध्यानज्ञानप्रकाशरूपो 'स्वयम्भू' नाम लिङ्गमस्ति । तस्य स्वयम्भुवो लिङ्गस्योपरि कमल-सूत्रवत् जगन्मोहिनी मायारूपिणी या शक्तिर् ब्रह्मद्वारमुखं स्वमुखेनाच्छादयन्ती शङ्खावर्तनिभा विद्युल्लतेव सार्द्धत्रिवृत्ताकृतिः सुप्ता सर्पसदृशा विलसति सैव महाकुण्डलिनीति साधकैः स्वीकृता। उक्तञ्च सौभाग्यलक्ष्म्योपनिषदि—

"आधारे ब्रह्मचक्रं त्रिरावृत्तभंगिमण्डलाकारं, तत्र मूलकन्दे शक्तिः पावकाकारा ध्यायेत्, तत्रैव कामरूपपीठं कामप्रदं भवति इत्याधारचक्रम् । .... तृतीयं नाभिचक्रं पञ्चावर्तं सर्पकुटिलाकारं, तन्मध्ये कुण्डलिनीं बालार्ककोटिप्रभां तडित्सन्निभां ध्यायेत्, सामर्थ्यशक्तिः सर्वसिद्धिप्रदा भवति मणिपूरचक्रम् ।"[१]

कुण्डलिनी-स्वरूपविषये साधारणजनमध्ये प्रश्नो भवति यद् आभ्यां सामान्यनेत्राभ्यो सा दृष्टिगोचरा न भवति चेत्, तर्हि अस्या अस्तित्वविषये किं प्रमाणमस्ति ? सत्यमिदं यत् कुण्डलिनी न परिलक्ष्यतेऽस्माभिः किन्तु अस्याः स्थितिः साधकैः प्रमाणीकृता अस्ति । यथा साङ्ख्यस्य प्रकृतिः पुरुषश्च, वेदान्तिनां ब्रह्म, नैयायिकानामीश्वरः, शाक्तानां शक्तिश्च न दृश्यते सौक्ष्म्यात्, किन्तु तेषां परमतत्त्वानां सत्ता अवश्यमेवास्ति, यतोऽनुभवसिद्धा महात्मानः साधकाश्च आप्त-वचनेन प्रमाणीकृतवन्तस् तथैवास्मादृशजनानां स्थूलनेत्रयोरियं प्रचण्डज्योतीरूपा शक्तिर् विषयो नास्ति । नैयायिकानां मते लौकिकालौकिकयोः सन्निकर्षयोःप्रतिपादने योगजप्रत्यक्षस्य मान्यता-ऽस्ति । तत्र मन्यत इदं यल्लौकिकदृष्ट्या इन्द्रियार्थसन्निकर्षस्याभावे यदा योगी सर्वं जागतिक-पदार्थमलौकिकदृष्ट्या पश्यति तदा सोऽलौकिकसन्निकर्षः कथ्यते । योगदृष्ट्या दृष्टानां पदार्थानां सत्तामस्वीकर्तुमशक्ता वयम् । एवमेव षट्चक्राणां सत्तया सह मूलाधारनाम्नि चक्रे परमशक्ति-स्वरूपायाः कुण्डलिन्याः सत्तां तिरस्कर्तुमक्षमा वयम् । सा शक्तिर् 'जीवाग्निः' (Fire life) इति कथ्यते । सा शक्तिः सर्वेषु पुरुषेषु क्रियाशीलता-स्फूर्ति-तेजस्विता-बलिष्ठता-उत्साहोल्लासरूपेण दृश्यते । मानवशरीरे चेतनायाः प्रवाहकेन्द्रभूतमस्तकस्य मध्ये ब्रह्मरन्ध्रस्य-सहस्रपद्मस्य वा सत्ता स्वीक्रियते । इदं कैलासवासिशिवस्य शेषशायिविष्णोर्वा वासस्थानं 'कालाग्निरि'ति नाम्ना प्रसिद्धम् । अपरमेकं केन्द्रं जननेन्द्रियस्य मूलगह्वरेऽस्ति तत्रैव 'पार्वती' 'ब्रह्मशक्तिः' 'कुण्डलिनी' 'जीवाग्निः' वाऽभिधाना महाशक्तिः प्रतिवसति ।

षट्चक्राणां क्रमशो भेदनेनास्याः शक्तेर् जागरणं भवति । योनेः पृष्ठप्रदेशे मूलाधारचक्रं, लिङ्गमूलदेशे ध्वजमूले वा स्वाधिष्ठानचक्रम् नाभिमूलदेशे मणिपूरचक्रम्, हृदि अनाहतचक्रम्, कण्ठे विशुद्धचक्रम्, भ्रूमध्ये आज्ञाचक्रञ्चास्ति । एकेन चक्रेण सह मासमेकं यावत् साधनया, मनसा तस्य तस्य चक्रस्य रचनास्वरूपस्य ध्यानेन तस्य तस्य चक्रस्य जागरणं भवति । एवमेव षण्मासपर्यन्तसंयमितोपासनया तेषां तेषां चक्राणामाकृति-स्थान-वर्ण-लोक-दल-तत्त्व-बीज-गुण-

---

१. ३.१, ३

शक्ति-देव-यन्त्र-ज्ञानेन्द्रिय-कर्मेन्द्रिय-ध्यान-फलादिपु दृष्टिः कर्त्तव्या । तदा शिवरूपायाः पराप्रकृतेः संगमो शिवारूपया अपराप्रकृत्या सह भवति । अयं संगमकालः कुण्डलिन्या जागरणस्य कालोऽस्ति । तस्या जागरणाय साधनामार्गे उपासनाद्वयं स्वीकृतं-वाममार्गीयं दक्षिणमार्गीयं चेति । दक्षिणमार्गीया साधना सात्त्विकी भयरहिता च भवति, वाममार्गीया तु प्राणघातिका सभया च ।

कतिपयैः साधकैः सात्त्विक्युपासनायां गायत्रीमन्त्रेण चक्राणां भेदनं क्रियते । संक्षिप्ततया यथा—प्रातः पुण्यपूतशरीरेण पद्मासने स्थित्वा ब्रह्मसन्ध्यायाः पञ्चकोशीक्रियां कुर्यात् । आसन-शिखावन्धन-प्राणायाम-अघमर्षण-न्यासानन्तरं जपेद् गायत्रीमन्त्रं १०८ वारम् । ब्रह्मसन्ध्योपचार-विधिसमाप्तौ मस्तिष्कमध्ये त्रिकुटिस्थाने प्रकाशपुञ्जां गायत्रीं ध्यायेत् । तस्मिन् स्थाने केन्द्रीभूते मनसि तदेव ज्योतिः प्रकाशते । एवमेव शनैः शनैः प्रत्येकस्मिन् चक्रे साधनां कुर्यात् । अत्रेदं ध्यातव्यं यत् सद्गुरुं विनाऽस्मिन् मार्गे सम्यगुपासना न सम्भवति, साधकश्च सफलतां न प्राप्नोति ।

कुण्डलिन्या जागरणेन ब्रह्मरन्ध्र ईश्वरस्य दिव्यप्रभाया दर्शनं भवति । तदा गुप्तसिद्धयो हस्तागता भवन्ति । इमां सिद्धिमयीं स्थितिं प्राप्य जागृतायां शक्तौ साधकस्य वाङ्मधुरा भवति । स कोमलकाव्यबन्धस्य क्षमतां प्राप्नोति । इयं शक्तिः कोटिसूर्यप्रभावती कल्प्यते । तादृशी प्रभा साधकेऽपि सञ्जायते । स खलु वाचामीशो नरेन्द्रः, सर्वविद्याविनोदी, ब्रह्मभूतश्च भवति । यावत् सा कुण्डलिनी मूलाधारे निद्रिता भवति तावत् पुरुषः पशुरस्ति । यदा सा जागर्ति, प्राणी त्रैलोक्यज्ञाता भवति । उक्तञ्च—

मूलाधारे आत्मशक्तिः कुण्डलिनी परदेवता ।  
शयिता भुजगाकारा सार्द्धत्रयवलयान्विता ॥  
यावत् सा निद्रिता देहे तावज्जीवः पशुर्यथा ।  
ज्ञानं न जायते तावत् कोटियोगविधेरपि ।  
आधारशक्तिनिद्रायां विश्वं भवति निद्रया ।  
तस्यां शक्तिप्रबोधेन त्रैलोक्यं प्रतिबुध्यते ॥[१]

एवं स्पष्टमिदं यत् सर्वेषां योगतन्त्राणां कुण्डलिनी आधाररूपेण तथैव स्वीक्रियते यथा सर्वेषां पर्वतानां काननानाञ्चाधारोऽहिनायकोऽस्ति । उक्तमपि—

सशैलवनधात्रीणां यथाधारोऽहिनायकः ।  
सर्वेषां योगतन्त्राणां तथाधारो हि कुण्डली ॥[२]

---

१. घेरण्डसंहिता, ३.४९–५१  
२. हठयोगप्रदीपिका, ३.१

# संस्कृत में एकाङ्की परम्परा

**अभयमित्र**
प्रयाग

संस्कृत नाट्य-परम्परा में एकाङ्की रूपकों के अस्तित्व के सम्बन्ध में किसी सन्देह का अवकाश नहीं है, किन्तु हम देखते हैं कि एकाङ्की के उद्भव और विकास के सन्दर्भ में व्यामोह के कारण अनेक आलोचकों ने संस्कृत एकाङ्की की परम्परा को प्रायः अस्वीकार किया है। इतना ही नहीं, इन आलोचकों ने प्रायः उसको हिन्दी एकाङ्की की प्रेरणाभूमि भी नहीं माना है। यह तथ्य भी चिन्त्य है कि इनमें से अधिकांश आलोचकों तथा नाटककारों ने भारतेन्दुयुग में और उसके पश्चात् कुछ काल तक लिखे जाने वाले एकाङ्की रूपकों को भी आधुनिक हिन्दी एकाङ्की की प्रेरणाभूमि नहीं माना है। इन सभी अस्वीकृतियों के पीछे मुख्य कारण यही प्रतीत होता है कि इस व्याज से वे संस्कृत की एकाङ्की परम्परा का ऋण स्वीकार करना नहीं चाहते हैं। प्रकारान्तर से ऐसा करने में उन्हें एक हीनभावना की अनुभूति होती है। अतः आधुनिक एकाङ्की के स्वरूप को ध्यान में रखते हुए यह आवश्यक है कि उसकी भूमिका के रूप में संस्कृत की एकाङ्की परम्परा को लेकर उन रूपक भेदों की विवेचना की जाये जो एक अङ्क के तो है ही, अन्य दृष्टियों से भी एकान्विति की दृष्टि से, अभिनय की दृष्टि से और प्रस्तुतीकरण की दृष्टि से एकाङ्की हैं, नितान्त एकाङ्की हैं और उन्हें किसी भी एकाङ्की की परम्परा का प्राचीनतम प्रमाण न मानने का कोई कारण नहीं है। अतः सर्वप्रथम उन एकाङ्की रूपकों की पृष्ठभूमि को जानना और समझना नितान्त आवश्यक हो जाता है।

अस्तु, एक सम्पूर्ण नाटक और एकाङ्की के मध्य भेदकतत्त्व एक ही है वह है; एकाङ्की की एक अङ्क में ही समाप्ति। एक तथ्य और है कि जहां अन्य रूपकों में जीवन के किसी विशिष्ट पक्ष, घटना अथवा उनके एकाधिक रूपों को किञ्चित् विस्तार के साथ प्रस्तुत किया जाता है वहां एकाङ्की में उसका संक्षिप्त रूप ही ग्रहण किया जा सकता है, किसी छोटे किन्तु महत्त्वपूर्ण तथ्य अथवा घटना को ही प्रस्तुत किया जाता है। अतः ये भी तर्क नितान्त दुराग्रहपूर्ण हैं कि एकाङ्की को नाटक का संक्षिप्त रूप नहीं माना जा सकता है। उदाहरण के लिए

एक मनुष्य और शिशु के मध्य जो अन्तर हैं, जीवन और उसमें घटित एक अथवा कुछ घटनाओं में जो अन्तर है अथवा राजप्रासाद और उसके एक सुसज्जित कक्ष के मध्य जो अन्तर है वही अन्तर एक सम्पूर्ण नाटक और किसी एकाङ्की में मानना चाहिए । तात्पर्य यह कि एक कमरे का फ्लैट, जिसमें वराण्डा है, किचन है, छोटा सा कोर्टयार्ड है और बाथरूम आंगन या लान है वह भी फ्लैट है और पांच कमरे का ऐसा ही फ्लैट भी फ्लैट ही है। अत: त्रासदी हो अथवा कामदी, नाटक हो अथवा प्रकरण, नाटिका हो अथवा सट्टक–सभी नाट्य हैं, रूपक हैं । इसी कारण कर्टेन-रेज़र हो अथवा मोनोड्रामा, भाण हो अथवा प्रहसन, उत्सृष्टिकाङ्क हो अथवा गर्भाङ्क; इतना ही नहीं, आज रेडियो और दूरदर्शन पर प्रस्तुत किये जाने वाले रूपक भी अपनी अभिनेयता तथा नाटकीयता के कारण नाट्यभेद ही हैं । अत: उनके विस्तार अथवा संकोच को लेकर ही उनमें मौलिक भेद की मान्यता निरर्थक, दोषपूर्ण और तर्कहीन है । अत: एकाङ्की को नाटक का संक्षिप्त संस्करण न मानना त्रुटिपूर्ण है ।

यही कारण है कि संस्कृत के आचार्यों ने जहां ऐसे एकाङ्की रूपकभेदों की परिभाषा प्रस्तुत की है वहां भी वस्तु, नेता, रस, अवस्था, अर्थप्रकृति और सन्धियों तथा वृत्तियों जैसे नाट्यतत्त्वों को ध्यान में रखा है । आज भी इन्हें अथवा ऐसे ही अन्य तत्त्वों का एकाङ्की के सन्दर्भ में भी ध्यान रखा जाता है । उनके अभिधान में अन्तर हो सकता है किन्तु उनका कार्य और उपयोग वही है । अत एव एक ही घटना का संक्षिप्त रूप में प्रस्तुतीकरण एकाङ्की की सीमा हो सकती है, उसका आनुषङ्गिक धर्म हो सकता है—यही कहा जा सकता है । इसी प्रकार एकाङ्की समस्याप्रधान हो, ऐतिहासिक हो, हास्यप्रधान हो अथवा व्यङ्ग्यमूलक हो ऐसा कहना मात्र उसके भेदक तत्त्वों को उद्घाटित कर सकता है, यह उसके भेद हो सकते हैं, किन्तु यह उसका लक्षण नहीं हो सकता है ।

इसी प्रकार संवादों की चुस्ती, घटना की क्षिप्रता, रंग-संकेतों की स्पष्टता आदि नाना तत्त्व उसके गुण हो सकते हैं, उनकी विशेषता हो सकती है; किन्तु लक्षण नहीं, क्योंकि क्या एक पूर्ण नाटक के लिए यह तत्व उतने ही सार्थक नहीं हैं ? यही कारण है कि संस्कृत के नाट्याचार्यों ने एकाङ्की रूपक-भेदों का लक्षण करते समय उनमें एक अङ्क की विशेषता पर बल दिया है । भरत मुनि ने तो रूपक भेदों के क्रमनिर्धारण में भी इसी कारण नाटक, प्रकरण, समवकार, ईहामृग तथा डिम जैसे अनेकाङ्की रूपकों की चर्चा के पश्चात् ही व्यायोग, उत्सृष्टिकाङ्क, प्रहसन, भाण और वीथी इन रूपकों की गणना की है, जो एकाङ्की हैं ।

शास्त्रीय दृष्टि से व्यायोग, भाण, अङ्क अथवा उत्सृष्टिकाङ्क, प्रहसन और वीथी यह पांच मुख्य भेद एकाङ्की की कोटि में आते हैं । ध्यान देने योग्य तथ्य यह है कि संस्कृत नाट्य-शास्त्रीय परम्परा में रूपकों के दस भेद हैं जिनमें उपर्युक्त पाँचों भेदों के अतिरिक्त नाटक, प्रकरण, समवकार, ईहामृग और डिम रूपक–भेदों में अनेक अङ्कों की योजना का नियत विधान है । इनके अतिरिक्त १८ प्रकार के उपरूपकों की भी गणना की गयी है जिनमें नाटिका प्रकरणिका, सट्टक, त्रोटक, प्रस्थानक, संलापक, शिल्पक, दुमल्लिका प्रभृति उपरूपकों में

एकाधिक अङ्कों की योजना अपरिहार्य है। इनके विपरीत गोष्ठी, नाट्यरासक, उल्लाप्य (व्यङ्कोऽथवा), काव्य, प्रेङ्खण, रासक, श्रीगदित, विलासिका, हल्लीश और भाणिका—ये दश उपरूपक एकाङ्की हैं। इस प्रकार यह स्वतः स्पष्ट है कि संस्कृत नाट्यशास्त्रीय परम्परा में एकाङ्की रूपकों का अस्तित्व एक स्वतन्त्र विधा के रूप में विद्यमान है। इतना ही नहीं अपने शास्त्रीय परिवेश में वह जितनी सम्पन्न है विश्व की कोई भी परम्परा उतनी सम्पन्न नहीं रही है।

दूसरी ओर यदि उन आलोचकों के मतों का अवलोकन करें जिन्होंने इस विधा के मूल को पाश्चात्य साहित्य में और वह भी दसवीं सदी में माना है[1] तो पाया जाता है कि वहां यह विधा एक नितान्त पूरक विधा है, जिसका उद्गम 'कर्टेनरेज़र' अथवा 'आफ्टरपीसेज़' के रूप में हुआ क्योंकि मुख्य नाटक-त्रासदी अथवा कामदी आदि के पूर्व अथवा बाद में प्रेक्षागृहों में उन दर्शकों के मनोरञ्जन के लिए इनका आयोजन किया जाता था जो नाटक आरम्भ होने की प्रतीक्षा में बैठे-बैठे उकता जाते थे अथवा वहां दर्शकों पर छाये हुए त्रासदी के प्रभाव के विषाद को समाप्त करने के लिए ही इनका आयोजन किया जाता रहा है।[2] यदि इनका मूल ईसाई धर्म के प्रचार के निमित्त पादरियों द्वारा ईसू के जीवन की घटनाओं को संक्षिप्त और खण्डशः रूप में प्रस्तुत करने के रूप में देखा जाय तो भी उसे एक पूरक विधा ही माना जायेगा। इस प्रकार शास्त्रीय दृष्टि से संस्कृत की परम्परा नितान्त सम्पन्न, स्वतन्त्र और मौलिक है। अतः भारत में और भारतीय भाषाओं में, वह भी हिन्दी जैसी भाषा के एकाङ्की रूपकों के मूल को भारतीयेतर भाषाओं में, खोजना स्वयं में शोध का विषय हो सकता है कि ऐसे कौन से मौलिक तत्त्व आधुनिक एकाङ्की में हैं जिनके कारण हिन्दी के एकाङ्की रूपकों का मूल भारतीयेतर साहित्य में खोजा जाने लगा जबकि भारत की प्राचीनतम भाषा और साहित्य में नाटकों के २८ भेदों में उपर्युक्त १५ भेद एकाङ्की रूपकों के ही हैं। इस दृष्टि से प्रकृत-स्थल पर सर्वप्रथम मुख्य नाट्यभेदों में से पांच एकाङ्की रूपकभेदों के लक्षणों को देखते हुए उनके शास्त्रीय स्वरूप का संक्षिप्त परिचय दिया जा रहा है।

**व्यायोग**—जैसा कि अभिधान से भी समझा जा सकता है इसमें प्रायः पुरुष पात्रों की बहुलता होती है। दशरूपक की वृत्ति में कहा गया है 'व्यायुज्यन्तेऽस्मिन्बहवः पुरुषा इति व्यायोगः।'[3] इससे पुरुष पात्रों की बहुलता नहीं उनकी प्रधानता मुखरित होती है। इसका लक्षण करते हुए भरतमुनि कहते हैं —

---

१. डा० एस० पी० खत्री, नाटक की परख

२. सद्गुरुशरण अवस्थी—नाटक और नायक, भाग ३ की भूमिका जहां आफ्टरपीसेज़ तथा इण्टरल्यूड जैसी योजनाओं में एकांकी का मूल खोजा गया है।

३. द० रू०, ३.६२, वृत्ति

व्यायोगस्तु विधिज्ञैः कार्यः प्रख्यातनायकशरीरः ।
अल्पस्त्रीजनयुक्तस्त्वेकाहकृतस्तथा चैव ॥
बहवस्तत्र च पुरुषाः कविभिः कार्या यथा समवकारे ।
न च तत्प्रमाणयुक्ताः कार्या एकाङ्क एवायम् ॥
न च दिव्यनायककृतः कार्यो राजर्षिनायकनिबद्धः ।
युद्धनियुद्धाघर्षणसंघर्षकृतश्च कर्त्तव्यः ॥
एवं विधस्तु कार्यो व्यायोगो दीप्तकाव्यरसयोनिः ।[1]

उपर्युक्त लक्षण में व्यायोग के लिए समय का निर्धारण करते हुए भरतमुनि का कथन है कि उसका विस्तार 'समवकार' की भांति नहीं होगा जोकि तीन अङ्कों में विस्तृत होता है।[2] इस रूपक में कथा एक ही दिन की होती है और अङ्क भी एक ही होता है। इसके अतिरिक्त इस रूपक में स्त्री पात्रों की विरलता तथा पुरुष पात्रों की प्रधानता का भी विधान है। युद्ध-नियुद्धमूलक होने और तदनुसार दीप्तरसप्रधान होने से उसकी कथा और कार्यव्यापार में विविधता[3] का निषेध भी यहां दृष्टि-सापेक्ष है। तात्पर्य यह है कि संस्कृत रूपकों पर सङ्कलनत्रय की अन्विति के अभाव का जो आरोप लगाया जाता है उसके परिप्रेक्ष्य में व्यायोग का यह लक्षण महत्वपूर्ण है। वस्तुतः सङ्कलनत्रय के सम्बन्ध में यह ध्यान देने योग्य है कि नाटकों की दृष्टि से, इनकी अन्विति प्रायः स्वतः हो जाया करती है। जहां ऐसा नहीं है वहां इसका अभाव भी प्रतीत नहीं होता है। यही कारण है कि आचार्य अरस्तू को भी इसके प्रति कोई आग्रह नहीं है और उनका जितना आग्रह है उतना ही आग्रह संस्कृत आचार्यों का भी है। वस्तुतः कथा की कृत्रिमता से बचने के लिये सफल नाटक में आवश्यक सीमा तक इनका निर्वाह स्वतः आयोजित होता देखा जाता है। भरत की स्थापनाओं की वैज्ञानिकता को समझे विना ही प्रायः संस्कृत नाट्य-सिद्धान्तों पर ऐसे आरोप होते रहे हैं क्योंकि प्रायः हम भूल जाते हैं कि भरत स्वयं एक प्रयोक्ता भी हैं और आचार्य भी। व्यायोग सम्बन्धी उपर्युक्त मान्यता का समर्थन दशरूपककार से भी हो जाता है, जो मानते हैं—

ख्यातेतिवृत्तो व्यायोगः ख्यातोद्धतनराश्रयः ।
हीनो गर्भविमर्शाभ्यां दीप्ता स्युर्डिमवद् रसाः ॥

---

१. ना० शा०, १८.१४२-४५।
२. समवकार रूपकभेद के तीनों अंकों के लिए क्रमशः १२,४ तथा २ नाडी का समय (१ नाडी = २४ मिनट) लगभग ४३२ क्षण (मिनट) निर्धारित है। भरत० १८.११८-१९
३. कथा की विविधता से तात्पर्य है कहीं संयोग, कहीं वियोग, कहीं युद्ध, कहीं शृंङ्गार, कहीं हास्य, तो कहीं करुणा और निर्वेद का वैविध्य।

अस्त्रीनिमित्तसङ्ग्रामो जामदग्नेजय यथा ।
एकाहचरितैकाङ्को व्यायोगो बहुभिर्नरैः ॥[1]

यहां भी व्यायोग का एकाङ्की होना, उसमें एक ही दिन की कथा का होना स्पष्ट है। इसके अतिरिक्त उसमें दीप्तरसयुक्त कथा और ख्यात किन्तु उद्धत नायक की योजना द्वारा कथा की विविधता का निषेध किया गया है। इस प्रकार सिद्ध है कि यहां स्थान, काल और कार्य की एकता की अन्विति कोई आरोपित तथ्य नहीं है।[2] तात्पर्य यह है कि शास्त्रीय दृष्टि से यदि एकाङ्की में घटना का स्थान एक ही हो, एक ही समय में वह घटित हो तथा विविधता से युक्त न होकर कार्य की एकता की स्थापक हो—ऐसा माना जाए तो भी व्यायोग रूपक-भेद ऐतिहासिक और घटना-प्रधान एकाङ्की की आवश्यकता को पूर्ण करता है।

दशरूपककार की उपर्युक्त कारिकाओं के आगे उसमें गर्भ और विमर्श सन्धियों का निषेध किया गया है जिसके माध्यम से उसकी घटना के विस्तार को संकुचित किया गया है, प्रकारान्तर से जो कार्य की विविधता पर भी अङ्कुश रखता है। इन समस्त विशेषताओं को प्रायः सभी आचार्यों ने स्वीकार किया है। नाट्यदर्पणकार ने इनके निषेध द्वारा तदनुगामी प्राप्त्याशा और नियताप्ति[3] इन दोनों अवस्थाओं का भी निषेध करते हुए कहा है—'अत्र च गर्भावमर्शसन्धिप्रतिषेधे एतत्सन्धिपरिच्छेदिके प्राप्त्याशानियताप्ती अवस्थे अपि प्रतिषिद्धे एव।' साहित्यदर्पणकार[4] भी दशरूपक की स्थापना के समर्थक हैं। इस प्रकार व्यायोग के एकाङ्की होने के साथ उसकी कथावस्तु में स्थान और काल की एकता भी नियतरूपेण सन्निहित है। अतः यदि सङ्कलनत्रय तथा एक अङ्क का होना एकाङ्की के मुख्य तत्त्व माने जायें तो भी व्यायोग सर्वाधिक प्राचीन एकाङ्की रूपकभेद सिद्ध होता है।

**भाण**—व्यायोग एकाङ्की रूपक-भेद को देखने के पश्चात् भाण नामक रूपक-भेद का महत्त्व और भी बढ़ जाता है। व्यायोग जहां एक ऐसा एकाङ्की है जिसमें सङ्कलनत्रय की अन्विति के स्पष्ट सङ्केत उपलब्ध हैं वहां भाण वह एकाङ्की विधा है जिसे आज 'मोनो ऐक्ट' अथवा 'मोनो ड्रामा' के रूप में एक नितान्त नवीन विधा के रूप में माना जा रहा है। भाण के कथानक को एक दिन के कार्यों तक सीमित होना चाहिए। इसके अतिरिक्त उसमें एक ही पात्र विविध प्रकार के अभिनयों द्वारा आकाशभाषित के माध्यम से कथा का उपबृंहण करता है, यह दूसरी विशेषता है। भरतमुनि उसका लक्षण करते हुए कहते हैं—

---

१. द० रू०, ३.६६०–६२।
२. संस्कृत-नाटक, (अनु० डा० उदयभानु सिंह) पर कीथ का मत, पृ० ३८१।
३. नाट्यदर्पणकार की मूल मान्यता—'सन्धयो मुख्यवृत्तांशा पंचावस्थानुगाः क्रमात्' पृथक् विवेच्य है।
४. साहित्यदर्पण, ६.२३१–३३।

आत्मानुभूतशंसी परसंश्रयवर्णनाविशेषस्तु ।
विविधाश्रयो हि भाणो विज्ञेयस्त्वेकहार्यश्च ॥

परवचनमात्मसंस्थं प्रतिवचनैरुत्तरोत्तरग्रथितैः ।
आकाशपुरुषकथितैरङ्गविकारैरभिनयैश्चैव ॥

धूर्तविटसम्प्रयोज्यो नानावस्थान्तरात्मकश्चैव ।
एकाङ्को बहुचेष्टः सततं कार्यो बुधैर्भाणः ॥[1]

यहां भाण के सम्बन्ध में भरत जिन तथ्यों की ओर संकेत करते हैं, वे हैं—भाण का एकाङ्की होना, उसमें एक ही दिन की कथा का होना तथा 'बहुचेष्ट' के आधार पर आङ्गिक अभिनय की प्रधानता तथा एक ही पात्र की योजना। इस एक पात्र द्वारा यहां नाना प्रकार की अवस्थाओं के अनुसार विभिन्न प्रकार के कार्यों की योजना होती है जो उसकी कार्य सम्बन्धी विविधता की ओर सङ्केत है। इसे लेकर ही सम्भवतः परवर्ती आचार्यों ने इस रूपक-भेद की कथा को उत्पाद्य प्रतिपादित किया है। जो भी हो, भरत द्वारा धूर्त अथवा विट को ही नायक बनाकर प्रस्तुत किये जाने वाले इस रूपक में सामाजिक बुराइयों पर व्यंग्य की योजना के सङ्केत ग्रहण करना अनुचित नहीं है। इसी कारण नाट्यदर्पणकार द्वारा इसे 'धूर्तजन की वञ्चनाओं के प्रदर्शन के माध्यम से सज्जनों को ऐसे लोगों से बचकर रहने की सलाह देने का मार्ग' माना गया है। वे मानते हैं—'अत्र विटादीनां परवञ्चनात्मकं वृत्तं प्रेक्षकाणामवञ्चनीयत्वापादनार्थं व्युत्पाद्यः इति।'

दशरूपक में भाण सम्बन्धी भरतमुनि के लक्षण को और स्पष्ट किया गया है। वहां कहा गया है कि भाण में विट के द्वारा किसी धूर्त व्यक्ति के चरित्र को नाटककार किसी काल्पनिक कथा के माध्यम से तथा आकाशभाषित की सहायता से उत्तरप्रत्युत्तर के रूप में प्रस्तुत करता है—

भाणस्तु धूर्तचरितं स्वानुभूतं परेण वा ।
यत्रोपवर्णयेदेको निपुणः पण्डितो विटः ॥
सम्बोधनोक्तिप्रत्युक्ती कुर्यादाकाशभाषितैः ।
सूचयेद्वीरशृङ्गारौ शौर्यसौभाग्यसंस्तवैः ॥
भूयसा भारतीवृत्तिरेकाङ्कः वस्तुकल्पितम् ।
मुखनिर्वहणे साङ्गे लास्याङ्गानि दशापि च ॥[2]

अर्थात् जहां अपनी कला में कुशल कोई विट आप बीती अथवा किसी अन्य द्वारा अनुभूत किसी धूर्त के कर्म तथा उसके चरित्र-व्यवहार का वर्णन, आकाशभाषित, उक्तिप्रत्युक्ति के

---

१. ना० शा०, १८.१६०–६२।
२. द० रु०, ३.४९-५१

माध्यम से करता है उसे भाण कहते हैं। इसमें एक ही अङ्क होता है तथा कथा की भित्ति काल्पनिक होती है। संवादों की प्रधानता के कारण वाग्व्यापार प्रधान भारती वृत्ति का प्रयोग और मुख तथा निर्वहण दो ही सन्धियां इसमें अपेक्षित हैं। कथा की कोमलता को ध्यान में रखते हुए यहां दश लास्य अङ्गों की योजना करनी चाहिये। यदि इन लास्याङ्गों को पारस्परिक मानकर छोड़ दिया जाय तो भी पाया जाता है कि अन्य सभी तत्वों के साथ केवल दो अर्थात् प्रथम और अन्तिम सन्धियों की ही योजना कथा के शीघ्र आरम्भ और चरम विन्दु पर पहुंचकर शीघ्र अवसान की पर्याय है।

उपर्युक्त लक्षण में विट नामक जिस भूमिका का उल्लेख है उसके सम्बन्ध में दशरूपककार ने 'एकविद्यः विटः' कहा है, जिसका अर्थ है वह किसी एक कला में पारङ्गत होता है, किन्तु भरतमुनि ने उसका लक्षण करते हुए कहा है—

वेश्योपचारकुशलो मधुरो दक्षिणः कविः।
ऊहापोहक्षमो वाग्मी चतुरश्च विटो भवेत्॥[1]

अर्थात् विट के लिए आवश्यक है कि वह वेश्याओं के सम्बन्ध में विशेषज्ञ हो, स्वभाव से मधुर तथा नारियों के साथ व्यवहार में निपुण हो। कवि-हृदय, तार्किक तथा भाषणपटु होना भी उसके लिए नितान्त आवश्यक है। इससे स्पष्ट है कि इस प्रकार के सिद्धहस्त वक्ता को इस भारतीवृत्तिप्रधान और केवल संवादों (वह भी एकल संवाद—स्वयं ही प्रश्न करना और उत्तर देना) वाले रूपक-भेद की मुख्य भूमिका देना नितान्त आवश्यक है।

अस्तु, इस विवेचना से भाण के मुख्य पात्र विट के महत्व को स्पष्ट करते हुए यह कहा जा सकता है कि 'भाण' के माध्यम से समाज के निम्न वर्ग को भी नाटकों में प्रतिनिधित्व मिलता देखा जा सकता है जिसके आधार पर संस्कृत रूपकों को केवल आभिजात्य वर्ग तक सीमित मानने की धारणा ध्वस्त हो जाती है, क्योंकि 'भाण' का प्रस्तोता स्वयं और उसकी कथा का नायक किसी अभिजात कुल के न होकर उस वर्ग के प्रतिनिधि हैं जिन्हें भरत 'अधम' मानते हैं। भाण की इस विशेषता पर प्रकाश डालते हुए दशरूपक की वृत्ति में कहा गया है—'धूर्ताश्चौरद्यूतकारादयस्तेषां चरितं यत्रैक एव विटः स्वकृतं परकृतं वोपवर्णयति स भारतीवृत्तिप्रधानत्वाद्भाणः', जिससे स्पष्ट है कि भाण की कथावस्तु किसी धूर्त, चोर अथवा जुआरी व्यक्ति के कर्मों से सम्बद्ध होनी चाहिये। भारती वृत्ति की प्रधानता के कारण वाग्व्यापार की महत्ता भी स्पष्ट है। इसके अतिरिक्त भरत के लक्षण में उसकी नानावस्थान्तरात्मकता, उसमें अङ्गविकार और विभिन्न प्रकार के अभिनयों की योजना तथा नाना प्रकार की चेष्टाओं के माध्यम से उसमें आङ्गिक अभिनय का व्यापक अवकाश दृष्टि-सापेक्ष है। इस प्रकार एक पात्र तक ही सीमित यह एकाङ्कीप्रदर्शन किंवा रङ्गमञ्चीय दृष्टि से अत्यन्त

---

१. ना० शा०, २४.१०१

महत्वपूर्ण है। इतना ही नहीं, जैसा कि हमने व्यायाग के सम्बन्ध में देखा है यह भी एक स्वतन्त्र रूपक-भेद है। इसका महत्व और इसकी रचना तथा मञ्चावतारणा विशेष शिल्प-कौशल की अपेक्षा करती है। इसी कारण किसी ने महाकवि कालिदास तक की प्रतिभा को चुनौती देते हुए यहां तक कह डाला है कि—

वररुचिरीश्वरदत्तः श्यामलिकः शूद्रकश्च चत्वारः।
एते भाणान् बभणुः का शक्तिः कालिदासस्य॥

अस्तु, इस विवेचना से आधुनिक 'मोनो ड्रामा' जैसी एकाङ्की विधा के मूल को ही नहीं, उसके नितान्त विकसित रूप को भाण के रूप में स्वीकार करने में किसी भावना (काम्प्लेक्स) से ग्रस्त होना उचित नहीं है। इसके उदाहरण आज भी उपलब्ध हैं।

**अङ्क अथवा उत्सृष्टिकाङ्क**—भरतमुनि ने यद्यपि इस रूपकभेद को कहीं भी एकाङ्की नहीं कहा है तथापि दशरूपककार ने निश्चय ही उनसे कहीं ऐसा सङ्केत ग्रहण कर लिया है। साहित्यदर्पणकार ने तो उसे स्पष्टरूपेण एकाङ्की माना है। दशरूपककार इसका लक्षण इन शब्दों में करते हैं—

उत्सृष्टिकाङ्के प्रख्यातं वृत्तं बुद्ध्या प्रपञ्चयेत्।
रसस्तु करुणः स्थायी नेतारः प्राकृता नराः॥

भाणवत्सन्धिवृत्यङ्गैर्युक्तः स्त्रीपरिदेवितैः।
वाचा युद्धं विधातव्यं तथा जयपराजयौ॥[1]

यहां भाण एकाङ्की की भाँति सन्धि, वृत्ति तथा अन्य अङ्गों की योजना के विधान में ही उत्तरवर्ती आचार्यों ने उसके भी एकाङ्की होने का विधान देखा है—ऐसा माना जा सकता है, क्योंकि भाण में देखा जा चुका है कि वहां मुख और निर्वहण सन्धियों की ही योजना का विधान है। अतः कथा—घटना के आरम्भ और निष्कर्ष तक पहुंचने में अधिक समय भी नहीं लगता है। इस प्रकार भाण की भाँति यहां भी प्रतिमुख, गर्भ और विमर्श सन्धियों को छोड़कर शेष कथा-शरीर को एक ही अङ्क में नियोजित किया जाता रहा है। इसी कारण साहित्य-दर्पणकार मानते हैं कि यह भी एकाङ्की रूपकभेद है—

उत्सृष्टिकाङ्क एकाङ्को नेतारः प्राकृताः नराः।
रसोऽत्र करुणः स्थायी बहुस्त्रीपरिदेवितम्॥
प्रख्यातमितिवृत्तं च कविबुद्ध्या प्रपञ्चयेत्।

१. द० रू०, ३.७०-७२

भाणवत्सन्धिवृत्यङ्गान्यस्मिञ्जयपराजयौ ।
युद्धं च वाचा कर्त्तव्यं निर्वेदवचनं बहुः ।।[1]

करुण रस की प्रधानता, स्त्रीपात्रों का विलाप, वाग्युद्ध तथा जयपराजय की योजना इस एकाङ्की की विशेषताएं हैं। इसे अङ्क भी कहा जाता है, किन्तु रूपकों के अङ्कों से इसके भेद को बताने के लिए इसे उत्सृष्टिकाङ्क ही कहना उचित है—ऐसा अनेक विद्वानों ने माना है[2]। इस रूपक की करुणरसपरकता को ध्यान में रखते हुए अभिनवगुप्त भी मानते हैं कि जहां मृत्युशय्या पर पड़े हुए मुख्य पात्र को कथा का आधार बनाया जाता है तथा तदनुकूल परिस्थितियों में स्त्रियों के शोक को मुखर किया जाता है उसे उत्सृष्टिकाङ्क कहते हैं[3]। अस्तु, भरत द्वारा एक अङ्क का स्पष्ट विधान न करने पर भी परवर्ती आचार्यों द्वारा उसे एकाङ्की मानने का कारण तर्कसंगत है, इसमें सन्देह नहीं है। कीथ ने भी इस तथ्य को स्वीकार किया है।[4]

**गर्भाङ्क**—संस्कृत में एकाङ्की विधा का विकास स्वतन्त्र रूप से हुआ है। इस तथ्य की पुष्टि में उपर्युक्त रूपक-भेदों को प्रस्तुत करते हुए पाश्चात्त्य जगत् में एकाङ्की के मूल और विकास को तो ध्यान में रखना ही होगा, संस्कृत नाट्यशास्त्र में व्याख्यायित अङ्कान्तर्गत 'गर्भाङ्क' को भी ध्यान में रखना होगा। जैसा कि इसके उद्देश्य तथा प्रस्तुतीकरण के ढङ्ग से स्पष्ट हो जाता है, उसे भी एकाङ्की के रूप में प्रस्तुत किया जा सकता है[5]। इसके उद्देश्य पर प्रकाश डालते हुए रसार्णवसुधाकरकार शिङ्गभूपाल कहते हैं—

रसनायकवस्तूनां महोत्कर्षाय कोविदैः ।
अङ्कस्य मध्ये योऽङ्कः स्यादयं गर्भाङ्क ईरितः ।।[6]

अर्थात् अपने स्वरूप में तो यह मुख्य रूपक के उत्कर्ष का आधायक है, किन्तु उसका स्वरूप स्वतः में एक रूपक जैसा ही होता है, क्योंकि उसके लिए सूत्रधार, आमुख आदि की भी योजना की जाती है। साहित्यदर्पणकार का मत है कि—

---

१. सा० द०, ६. २५०-५२
२. 'उत्सृष्टिकाङ्क इति नाटकान्तर्गताङ्कव्यवच्छेदार्थम्'—दशरूपक ३.७०, वृत्तिभाग तथा सा० द० ६.२५०, वृत्तिभाग
३. उत्क्रमणीया सृष्टिजीवितं प्राणा यासां ता उत्सृष्टिका शोचन्त्यः स्त्रियः ताभिः अङ्कितः इति तथोक्तः। अभिनवभारती
४. संस्कृत-नाटक, पृ० ३२४
५. तुलना हेतु देखें—सद्गुरुशरण अवस्थी : नाटक और नायक, भाग ३ की भूमिका।
६. र० सु०, ३.२०६-७

अङ्कोदरप्रविष्टो यो रङ्गद्वारा मुखादिमान् ।
अङ्कोऽपरः स गर्भाङ्कः सबीजः फलवानिव ।।[1]

अर्थात् उसमें बीज और कार्य अथवा फल जैसी अर्थप्रकृतियों का भी आंशिक दर्शन किया जा सकता है तथा उसकी प्रस्तुति सूत्रधार के माध्यम से की जाती है । प्रियदर्शिका, बालरामायण तथा उत्तररामचरित में विद्वानों ने क्रमशः तृतीय और सप्तम अङ्क में इसके अस्तित्व को देखा है[2] । प्रसन्नराघव के छठे अङ्क में त्रिजटा के माध्यम से राम-लक्ष्मण के समक्ष एक ऐसा ही आयोजन हुआ है और वह भी गर्भाङ्क ही है जिस पर कम ही लोगों का ध्यान गया है । अस्तु, गर्भाङ्क जैसे नाट्योपाय को, जिसे एक अर्थोपक्षेपक के रूप में भी स्वीकार किया जा सकता है, पृथक् करके एकाङ्की के रूप में भी प्रस्तुत करना कठिन नहीं है, किन्तु इस रूप में उसे पाश्चात्त्य एकाङ्की विधा के मूल कर्टेनरेज़र तथा 'आफ्टरपीसेज़' की भाँति एक पूरक विधा ही मानना उचित होगा । इस आधार पर एक पूर्ण और स्वतन्त्र एकाङ्की तथा एक पूरक एकाङ्की तथा उनके मूल में निहित रचना के कारण अथवा उद्देश्य को पृथक् पृथक् समझा जा सकता है; क्योंकि हम स्पष्ट रूप से देखते हैं कि संस्कृत की एकाङ्की विधा गर्भाङ्क से पृथक् है ।

**प्रहसन**—यह रूपक-भेद एकाङ्की रूपकों की शृङ्खला में आता है । दशरूपककार ने यद्यपि 'रसस्तु भूयसा कार्यः षड्विधः हास्य एव तु' के रूप में प्रहसन के लिए स्थायी रस के रूप में हास्य को स्वीकार किया है, किन्तु भरत प्रभृति सभी आचार्यों ने, यहां तक कि दशरूपककार तक ने, इस रूपक के लिए जैसी कथावस्तु, पात्रयोजना तथा अन्य विधान किये हैं उनसे इसके निमित्त आयोजित हास्य, उपहास और परिहास अर्थात् हल्के फुलके हास्य से आगे बढ़ता प्रतीत नहीं होता है । अतः इस हास्य का स्तर और विषय क्या हो इस पर विचार करने के पूर्व यहां इस रूपक के स्वरूप पर विचार करना उचित है । यह ध्यान देने योग्य तथ्य है कि इसके उद्देश्य पर प्रकाश डालते हुए नाट्यदर्पणकार का कथन है कि—'प्रहसनेन हि पाखाण्डिप्रभृतीनां चरितं विज्ञाय विमुखः पुरुषो न भूयस्तान् वञ्चकानुपसर्पति' अर्थात् भाण के समान प्रहसन में भी पाखण्डी लोगों के चरित्र और कर्मों को साधारणजन के समक्ष इस उद्देश्य और ढङ्ग से प्रस्तुत किया जाता है कि वे उसे देख-समझ कर ऐसे लोगों से सावधान रह सकें । अतः इस रूपक के स्तर को भी तदनुसार गम्भीरता से दूर रखा जाता है और तदर्थ समाज के उन पाखण्डियों को इनका विषय बनाया जाता रहा है, जिन्होंने समाज को भ्रष्ट कर रखा था । इस रूप का विषय भाण से पर्याप्त मिलता जुलता है । उसके पात्र भी भाण की भांति निम्न-अधम प्रकृति के हो सकते हैं । भाण के बाद प्रहसन का लक्षण करते हुए इसी कारण दशरूपककार कहते हैं 'तद्वत् प्रहसनं त्रेधा शुद्धवैकृतसंकरैः' जिसकी वृत्ति में वे कहते हैं—'भाणवद्वस्तुसन्धि-

---

१. सा० द०, ६.२०
२ संस्कृत-नाटक, पृ० ३२४

सन्ध्यङ्गादि' अर्थात् भाण और प्रहसन में पात्रों की सङ्ख्या का अन्तर ही महत्त्वपूर्ण है । रस की दृष्टि से हास्य तो शृङ्गार का अनुकूल रस है ही, प्रायः भाण में भी शृङ्गारयुक्त उपहासात्मक व्यंग्य की प्रमुखता देखी जाती है ।

भरतमुनि ने दो ही प्रकार के प्रहसनों का उल्लेख किया है—'प्रहसनमपि विज्ञेयं द्विविधं शुद्धं तथा च सङ्कीर्णम्', किन्तु परवर्ती आचार्यों ने उसके शुद्ध, सङ्कीर्ण और विकृत ये—तीन भेद माने हैं ।[1] वस्तुतः नाट्यदर्पणकार के उपर्युक्त उद्देश्यकथन की दृष्टि से इन भेदों की चर्चा के पूर्व यह देखना उचित है कि आचार्यों के प्रहसन-सम्बन्धी 'भाणवद्वस्तुसन्धिसन्ध्यङ्गादि' कथनों के आधार पर वह एक आदर्श एकाङ्की रूपकभेद हैं, क्योंकि आधुनिक एकाङ्की नाटकों की दृष्टि से मूल वृत्ति, विषय और शैली के आधार पर भी यह सामाजिक समस्याओं पर सार्थक व्यंग्य का एक सफल साधन रहा है, जिसकी मूल वृत्ति सुधारवादी, विषय समाज के पाखण्डियों के ढोंग से सम्बद्ध तथा शैली नितान्त व्यंग्यपूर्ण होती है । इस दृष्टि से साहित्यदर्पणकार का लक्षण दृष्टि-सापेक्ष है—

भाणवत्सन्धिसन्ध्यङ्गलास्याङ्कैर्विनिर्मितम् ।
भवेत्प्रहसनं वृत्तं निन्द्यानां कविकल्पितम् ।।[2]

अर्थात् भाण के समान सन्धि आदि नाट्यतत्त्व तथा अङ्क से युक्त प्रहसन में कथावस्तु कविकल्पित होती है और उसके पात्र निन्द्य—अधम—कोटि के होते हैं । वस्तुतः इसके सङ्कीर्ण, शुद्ध और विकृत भेदों का आधार इसके पात्रों, भूमिकाओं की योजना पर ही निर्भर करता है, क्योंकि जहां विप्रादि जनों के चरित्र को नायकत्व प्रदान कर उनके दुर्गुणों, दुर्व्यसनों का उद्घाटन किया जाता है वह 'शुद्ध प्रहसन' होता है तथा जहां किसी अन्य एक ही धृष्ट चरित्र को लिया जाता है वहां सङ्कीर्ण तथा जहां एकाधिक अधम चरित्रों को एक साथ आयोजित किया जाता है वहां विकृत प्रहसन होता है । दशरूपककार ने इनके भेदक तत्त्वों का निर्धारण करते हुए कहा है—

पाखण्डिविप्रप्रभृतिचेटचेटीविटाकुलम् ।
चेष्टितं वेषभाषाभिः शुद्धं हास्यवचोन्वितम् ।।
कामुकादिवचोवेषैः षण्डकञ्चुकितापसैः ।
विकृतं सङ्कराद्वीथ्या सङ्कीर्णं धूर्तसंङ्कुलम् ।।[3]

---

१. द० रू०, ३.५४-५६, सा० द०; ६.२६४-६६; ना० द०, २ विवेक तथा भावप्रकाशन आठवां अधिकार।

२. सा० द०, ६.२६४

३. द० रू०, ३.५४-५६

वीथी के साङ्कर्य से सङ्कीर्ण प्रहसन-भेद की यह स्थापना वीथी के विषय वस्तु की दृष्टि से भी महत्त्वपूर्ण हो जाती है, किन्तु सङ्कीर्ण प्रहसन के सम्बन्ध में भरत की मान्यता अधिक उचित है। इसके अनुसार उसमें विप्रप्रभृति के साथ अन्य अधम पात्रों के कार्यों की भी योजना होती देखी गयी है। इसके अतिरिक्त भरतमुनि ने शुद्ध तथा सङ्कीर्ण प्रहसनों के भेदक तत्त्वों में भाषा और वेष को भी गिनाया है। वस्तुतः इसका आधार उत्तम, मध्यम और अधम प्रकृति के पात्रों द्वारा प्रयोग की जाने वाली पृथक् भाषा ही है। भरत की मान्यता है कि शुद्ध प्रहसन में शिष्टता की सीमा का अतिक्रमण नहीं होना चाहिये, जबकि सङ्कीर्ण प्रहसन में वेश्या, चेट नपुंसक, विट और धूर्त जैसी अधम भूमिकाओं की प्रधानता तथा साङ्कर्य के कारण तथा तदनुरूप भाषावेषादि के कारण शिष्ट परिहास की सीमा किञ्चिद् शिथिल हो सकती है। सङ्कीर्ण प्रहसन के लिए दो अङ्कों की भी छूट साहित्यदर्पणकार मानते हैं, जिसका कारण पात्रों के बढ़ जाने से कथा के विस्तार को माना जा सकता है।

अस्तु, इस विवेचन के आधार पर यह कहना असङ्गत न होगा कि भाण की भांति प्रहसन भी एक ऐसी एकाङ्की विधा है जिसके माध्यम मे समाज के अन्धविश्वासों और पाखण्डियों के कुकर्मों पर सीधा प्रहार किया जाता रहा है। यदि उपलब्ध प्रहसनों को देखा जाए तो हम पाते हैं कि उनमें ब्राह्मणों, सन्यासियों तथा राजकुल से सम्बद्ध ऐसे ही दुश्चरित्रों को नग्न खड़ा कर दिया गया है। ऐसे रूपकों ने कालान्तर में भारतेन्दु को और तद्युगीन अन्य अनेक नाटककारों को एकाङ्की रूपकों की रचना की प्रेरणा दी है, इसमें सन्देह का अवकाश नहीं है। एकाङ्की की सीमा के बाहर पूर्ण नाटकों की रचना में भी ऐसे तत्त्वों की प्रेरणा के लक्षण खोजे जा सकते हैं।

**वीथी**—इस रूपक का एकाङ्की होना स्वयं भरत ने स्वीकार किया है। इसमें एक अथवा अधिक से अधिक दो दिन की कथा का विधान है। इसके अतिरिक्त इसमें भरत ने उत्तम, मध्यम तथा अधम तीनों प्रकृति की भूमिकाओं की योजना का भी विधान कर रखा है। वे कहते हैं—

अधमोत्तममध्याभिर्युक्ता स्यात् प्रकृतिभिस्तिसृभिः।
वीथी स्यादेकाङ्का तथैकहार्या द्विहार्या वा ॥[1]

भरत ने इस रूपक को 'सर्वरसलक्षणाढ्या' माना है। इस रूपक-भेद में जिन १३ अङ्गों की योजना का विधान है उनमें से अधिकांश अङ्ग यथा प्रपञ्च, वाक्केलि, असत्प्रलाप, छल, प्रहेलिका आदि के माध्यम से रस के प्रति आग्रह समाप्त हो जाता है और साधारण मनोरञ्जन प्रमुख हो जाता है, किन्तु कालान्तर में दशरूपककार तथा परवर्ती आचार्यों ने उसमें

---

१. ना० शा०, १८.१६४

शृङ्गार रस को प्रमुखता दी है। भरत ने उसमें तीनों प्रकृति की भूमिकाओं की योजना का जो विधान किया है तथा उसके अङ्गों का जो लक्षण किया है उसके आधार पर उक्तिवैचित्र्य का भी महत्त्व बढ़ जाता है जिसे सभी आचार्यों ने स्पष्टरूपेण स्वीकार किया है।

इस एकाङ्की में पात्रों की सङ्ख्या को लेकर किञ्चिद् मतवैभिन्य है। भरतमुनि जबकि उत्तम, मध्यम और अधम पात्रों की योजना का विधान करके इसे छोड़ देते हैं तो दशरूपककार उसमें पात्रों की सङ्ख्या एक या दो निर्धारित करते हुए कहते हैं—'एवं वीथी विधातव्या द्व्येकपात्रप्रयोजिता,' किन्तु साहित्यदर्पणकार उसमें एक ही पात्र की योजना का विधान करते हुए कहते हैं—

> वीथ्यामेको भवेदङ्कः कश्चिदेकोऽत्र कल्प्यते ।
> आकाशभाषितैरुक्तैश्चित्रां प्रत्युक्तिमाश्रितः ॥[१]

अर्थात् भाण की भांति आकाशभाषित का आश्रय यहां भी लिया जाता है और 'कश्चिदेकः', एक पात्र ही उक्तिप्रत्युक्ति के द्वारा कथा को आगे बढ़ाता है, ऐसी विश्वनाथ की मान्यता है। किन्तु कीथ महोदय ने किसी भ्रम से 'नाट्यशास्त्र' में उल्लिखित मत के आधार पर विश्वनाथ के अनुसार उत्तम, मध्यम और अधम प्रकृति के तीन पात्र होते हैं'[२] ऐसा निष्कर्ष निकाला है, जो चिन्त्य प्रतीत होता है। अतः साहित्यदर्पणकार भूमिका की दृष्टि से भी वीथी को भाण की भांति ही मानते हैं। इस प्रकार भाण और वीथी के सम्बन्ध में जो विप्रतिपत्ति दृष्टिगोचर होती है उसे भारती वृत्ति (भाण) और कैशिकी वृत्ति (वीथी) के क्रमशः प्राधान्य को ध्यान में रखकर ही समझना चाहिए। विश्वनाथ स्पष्ट रूप से भाण में 'प्रायेण भारती। क्वापि कैशिक्यपि वृत्तिर्भवति' ऐसा कहते हैं। दूसरी ओर वीथी में 'शृङ्गारबहुलत्वाच्चास्याः कैशिकीवृत्तिबहुलत्वम्' के रूप में कैशिकी के प्राधान्य की स्थापना करते हैं। ऐसा अन्तर दशरूपककार प्रभृति भी मानते रहे हैं।

अस्तु, अपने स्वरूप में यह रूपक-भेद भी एकाङ्की है और विषय की दृष्टि से समाज के उन पाखण्डी और अधम प्रकृति (भरत के अनुसार तीनों ही प्रकार के) के व्यक्तियों की आलोचना का अवसर प्रदान करता रहा है, जो तत्कालीन सामाजिक व्यवस्था और आदर्शों के विपरीत पड़ते रहे।

उपर्युक्त रूपकभेदों में कथावस्तु अथवा घटना का संक्षिप्त रूप, उसमें अनेकता—विविधता का निषेध, उसकी एक दिन की सीमा तथा एक ही अङ्क में समाप्ति—यह कुछ महत्त्वपूर्ण तथ्य स्वतः उभरते हैं। इसके अतिरिक्त नाट्याचार्यों ने इनमें से भाण, प्रहसन तथा वीथी रूपकभेदों के कथानकों को धूर्त, चोर, जुआरी तथा विट प्रभृति अधम प्रकृति के चरितों से सम्बद्ध करके

---

१. सा० द०, ६.२५३
२. संस्कृत-नाटक, पृ० ३७४

नाटककारों को जो क्रान्तिदृष्टि तथा मौलिक-प्रयोगों का अवकाश प्रदान किया है वह दृष्टि-सापेक्ष है। उत्सृष्टिकाङ्क जैसा एकाङ्की विषय की गम्भीरता, सन्त्रास तथा करुणा की योजना तथा तज्जन्य भावों के उद्रेक और विरेचन दोनों ही दृष्टियों से आज भी उपयोगी हैं। उसके विपरीत व्यायोग, जैसा कि इसके नाम से ही स्पष्ट है, युद्ध-नियुद्धादि वीर भावों से ओत-प्रोत घटना प्रधान अथवा ऐतिहासिक एकाङ्की की दृष्टि से उर्वर है। इन सभी के उदाहरण विरल भले ही हों आज भी उपलब्ध हैं। ये सभी एकाङ्की-भेद कितने उत्कृष्ट हैं और अपने स्वरूप में आज भी कितने उपादेय हैं। यह विवेचन समयसापेक्ष है। अतः प्रकृत स्थल पर इतना ही कहना पर्याप्त है कि उनका लक्ष्य (उदाहरणरूप उपलब्ध नाट्य साहित्य) चाहे जैसा हो किन्तु उनका शास्त्रीय स्वरूप किसी भी नाट्यशिल्पी के लिए प्रेरणास्रोत है, नितान्त उपादेय है। भास के दूतवाक्यम्, दूतघटोत्कचम्, मध्यमव्यायोग, कर्णभारम् तथा ऊरुभङ्गम् (जिसे कीथ महोदय ने उत्सृष्टिकाङ्क माना है) जैसे व्यायोग, उभयाभिसारिका, पद्मप्राभृतक, पादताडित, तथा धूर्तविटसंवाद जैसे भाण, भवदज्जुक, मत्तविलासप्रहसन, धूर्तसमागम और लटकमेलक जैसे प्रहसन, शर्मिष्ठाययाति जैसे उत्सृष्टिकाङ्क तथा माधवी और मालविका जैसी वीथी प्रभृति एकाङ्कियों की ख्याति आज भी आश्चर्यजनक है, किन्तु उसमें अधिक आश्चर्यजनक है यह तथ्य कि इन एकाङ्की रूपकभेदों के शास्त्रीय तथा प्रायोगिक प्रमाणों के होते हुए भी उन्हें हिन्दी एकाङ्की का मूल और प्रेरणास्रोत मानने में एक संकोच होता रहा है। इतना ही नहीं, आज का रङ्गमञ्च क्या उनसे कोई प्रेरणा ले सकता है ऐसा सोचना भी उनके लिए उचित प्रतीत नहीं होता है।

अस्तु, एकाङ्की के प्राचीनतम प्रमाणों को एकत्र करते हुए पाया जाता है कि संस्कृत साहित्य में शास्त्रीय तथा प्रयोग प्रमाण सर्वाधिक प्राचीन हैं, क्योंकि अरस्तू के काव्यशास्त्र में भी इस विधा के कोई प्रमाण उपलब्ध नहीं है, अपितु वे त्रासदी, कामदी तथा महाकाव्य सभी के लिए कथानक को, सम्भाव्यता को ध्यान में रखते हुए व्यापक विस्तार देने के पक्षपाती हैं। वे कहते हैं 'नाटक की विस्तार-सीमा निर्धारित की जा सकती है वह यह है—जितना विस्तार अधिक होगा उतना ही वह नाटक अपने आकार के कारण सुन्दर होगा, लेकिन यह आवश्यक है कि उसका सर्वाङ्ग स्पष्ट रूप से परिव्यक्त रहे।'[1] नाटक, प्रकरण-प्रभृति के सम्बन्ध में भारतीय आचार्यों ने इसी प्रकार सोचा है, किन्तु जैसा कि देखा जा चुका है यहां उसके सङ्क्षिप्त संस्करण पर भी विचार किया गया है।

जहां तक उपर्युक्त एकाङ्की रूपक-भेदों के लक्षण, उनकी मञ्चावतारणा और आधुनिक सन्दर्भ में उनकी उपयोगिता तथा आधुनिक एकाङ्कियों के स्वरूप से उनकी तुलना का प्रश्न है, उस सम्बन्ध में प्रकृतस्थल पर यही कहना पर्याप्त है कि ऐसा करते समय देश, काल और

---

१. द्रष्टव्य-अरस्तू का काव्यशास्त्र, डा० नगेन्द्र, पृ० २४

कर्म की पृष्ठभूमि (परिस्थिति) को भूलना नहीं चाहिये और सामाजिक मर्यादाओं, आदर्शों और जनरुचि को भी ध्यान में रखना चाहिये। यही किसी आलोचक की ईमानदारी हो सकती है। थेस्पिस (५३५ ई० पू०[1]) ने जब सर्वप्रथम त्रासदी को प्रस्तुत किया था उस समय की परिस्थितियों से और उसके प्रस्तुतीकरण की विधा से इस्किलस तथा सोफ़ोक्लीज़ के समय और परिस्थिति और विधा में जो अन्तर रहा होगा उसे किसी के दोषाख्यान का माध्यम नहीं बनाना चाहिये। प्लेटो और अरस्तू के समय तक और उसके बाद उसमें जो विविध परिवर्तन, और परिवर्धन हुए हैं उनके सन्दर्भ में उन प्राचीनतम नाटककारों का उपहास नहीं किया जा सकता है और न तो यही कहा जा सकता है कि उनसे आगे के नाटककारों ने कोई प्रेरणा नहीं ली। तात्पर्य यह कि सोफ़ोक्लीज़ से शेक्सपियर की तुलना करते समय दोनों की सामाजिक परिस्थितियों, उपलब्ध साधनों और जनरुचि को ध्यान में रखना आवश्यक है। कवि कभी मरता नहीं है। अतः यदि सोफ़ोक्लीज़ को भी शेक्सपियर का प्रेरणास्रोत माना जाय तो किसी को आपत्ति नहीं होनी चाहिये, भले ही दोनों की अभिव्यक्ति, भाषा, देश और काल का अन्तर उनमें बना रहे। इस्किलस और सोफ़ोक्लीज़ इसलिए श्रद्धा के पात्र नहीं हैं कि कोई भी उनकी कला का अतिक्रमण नहीं कर सका, अपितु इसलिये कि उन्होंने नये नये प्रयोग किए हैं। अतः अतीत अज्ञात हो तो उसका अस्तित्व समाप्त नहीं हो सकता है और यदि हम उसे देख नहीं सकते हैं तो उसे किसी ने देखा नहीं ऐसा भी कहा नहीं कहा जा सकता है। इसी प्रकार आज हम संस्कृत के उपर्युक्त एकाङ्की रूपकभेदों से अपरिचित हैं तो यह अज्ञान है और यदि उनमें प्रेरणा के तत्व नहीं पाते तो वह दुराग्रह मात्र है और यदि कहते हैं कि आधुनिक एकाङ्की पर उनका कोई प्रभाव नहीं है तो निश्चय ही हम किसी भावना विशेष (काम्पलेक्स) से ग्रस्त हैं

---

१. रंगमंच, शेल्डानचेनी (अनु० श्रीकृष्णदास), पृ ४३

# A HISTORICAL STUDY OF THE JODHPUR AND GHATIYALA INSCRIPTIONS OF BAUKA AND KAKKUKA

**M. K. Narad**
Kurukshetra

The Jodhpur Inscription of Bauka and Ghatiyala Inscription of Kakkuka are very useful for the early history of the Gurjara-Pratihāras. These two inscriptions throw light on another Pratihāra dynasty of Rajasthan, which from the information supplied by these inscriptions, appear to be a contemporary and feudatory of the imperial house of the Pratihāra at Kannauj. These inscriptions throw interesting light on some of the problems of the Pratihāra history namely, traditional account of its origin, genealogy and relations of the Mandor family with the imperial Pratihāras of Kannauj.

The Jodhpur Inscription of Bauka (V.S. 894)=A.D. 837 was first edited without any translation by Munshi Devi Prasad of Jodhpur[1]. Later on, Dr. R. C. Majumdar[2] re-edited the inscription in 1925, which was supplied to him by Prof. D. R. Bhandarkar. The stone, on which this inscription is inscribed, was discovered in 1892, in the wall surrounding the city of Jodhpur, but Prof. Bhandarkar is of the view that probably it was brought there from Mandor, five miles to the north of the City.

Ghatiyala Inscription of Kakkuka (Saṃvat 918) A. D. 861 has four parts. The subjoined inscriptions are all engraved on a column standing in Situ at Ghatiyala, twenty two miles W. N. W. of Jodhpur. The column is very near from an old ruined Jaina structure now called Mata-Ki-Sal, which contains an inscription edited by Prof. Keilhorn.[3] Bhandarkar edited this Inscription in the *Epigraphia Indica*[4].

---

1. *JRAS*, 1894, pp. 1 ff.
2. *Ep. Ind.*, Vol. XVIII, pp. 87 ff.
3. *JRAS, 1895*, pp. 513 ff.
4. Vol. IX, 1907-8, p. 210 ff.

The Pratihāras of Mandor trace their descent from a Brahmana named Harichandra. In Jodhpur inscription he is also named as Rohilladdhi[1]. He was well versed in the meaning of the Vedas and Śāstras and was a preceptor like Prajāpati[2]. He had two wives, the first was the daughter of a Brahmana and the second was a Kṣatriya named Bhadra, who possessed good qualities[3]. As the offsprings of Harichandra from Kṣatriya wife Bhadra are emphatically called Pratihāras, it appears that Bhadra belonged to a Pratihāra family[4]. This is very interesting from social point of view[5]. It is clear from this statement that Pratihāras were not foreigners, they had no foreign blood in their veins. Moreover, they do not connect themselves with a family from a mythological person like Lakṣamaṇa. Verse 2 of the Ghatiyala inscription No. 2. does not say that Pratihāras were Lakṣmaṇa's descendents. Similarly Verse 4 of the Jodhpur inscription[6] of Bauka merely expresses the desire that the Pratihāra family may attain greatness, as Rama's brother Lakṣmaṇa himself had acted as his Pratihāra (door-keeper). In this way Jodhpur record refers to the fact that the sons of Brahmana Harichandra from his

---

1. **Harichandra appears to have assumed the title Rohilladhyanka. This term is considered to be an outlandish name by those who support the foreign origin of the Pratihāra clan (*IHQ* Vol. IV, p. 172, *HK*, pp. 222-23). But Dasratha Sharma has taken it to be a Prakrit term. (*JIH*, XLI, Pt. III, N. 123, p. 763). See also H. A. Phadke—A Note of King Harichandra, *Kurukshetra University Research Journal* (Arts and Humanities), Vol. I, Part II, p. 247 to 250.**

2. बभूव रोहिल्लद्ध्यङ्को वेदशास्त्रार्थपारगः ।
द्विजः श्रीहरिचन्द्राख्यः प्रजापतिसमो गुरुः ।।
**_Ep. Ind._, Vol. XVIII, p. 87, ff, v. 6.**
**Dasratha Sharma here prefers to render the term Guru by ancestor. He says Harichandra stood to the Pratihāras of Mandor in the same relation as Prajāpati (Brahmā) to the world. (*JIH*, XLI No. 123, p. 761). For Bhandarkar's view, see *A list of Northern Indian Inscriptions*, p. 7, fn. 5).**

3. तेन हरिचन्द्रेण परिणीता द्विजात्मजा ।
द्वितीया क्षत्रिया भद्रा महाकुलगुणान्विता ।।
**_Ep. Ind._, Vol. XVIII, v. 7.**

4. **Since the Jodhpur inscription clearly states that the family of Harichandra was called Pratihāra, because of his marriage with a *Kṣatriya* wife, belonging to a *Pratihāra* family, the mythological origin of the dynasty loses its ground.**

5. **_Manu-Smṛti_ (III.12, 13) allows a Brahman to marry non-Brahman woman.**

6. स्वभ्राता रामभद्रस्य प्रतिहार्यं कृतं यतः ।
श्री प्रतिहारवंशोऽयमन्तश्चोन्नतिमाप्नुयात् ।।
**_Ibid_, Vol. XVIII, V.4.**

Kṣatriya wife Bhadra became the founder of the royal line of the Pratihāra, while those born from Brahaman wife were called Pratihāra Brahamans[1].

The Genealogy of Kings as given in the Jodhpur Inscription of Bauka is as follows :—

The Ghatiyala inscription of Kakkuka[2] confirms the above genealogy although in two cases the names are slightly modified, such as Silluka for Siluka and Bhilluka for Bhilladitya. This inscription omits the names of three brothers of Rajjila and of the brother of Tata, but adds a new name to the dynastic list viz, that of Kakkuka, the son of Kakka and Durlabhadevi. Kakkuka was thus step brother of Bauka. According to Ghatiyala record Harichandra was the preceptor of the Pratihāra family[3], who married a

---

See also Dasratha Sharma, '*Some Epigraphic Notes*' *Uttar Bharti*, VII, pp. 99-102 and '*The Origin of the Pratihāras*', *JIH*, 1963 Dec.

1. *Ep. Ind.*, Vol. XVIII, p. 87, vv. 5,7,8.
2. *JRAS*, 1895, p. 513 ff, *Ep. Ind.*, Vol. IX, pp. 277 ff.
3. आसीत् प्रतिहारवंशगुरुः सद्विप्राः श्रीहरिचन्द्रः ।

Ghatiyala Inscription No. 1, *Ep. Ind.*, Vol IX, pp. 277 ff.

Kṣatriya wife, named Bhadra, and a son Rajjila was born to them. In Jodhpur inscription there is no mention of the name of the family of Bauka but of his ancestors as drinkers of wine. Harichandra had four sons named Bhogabhata, Kakk, Rajjila, and Dadda, who became masters of Mandor, a place where the stone slab was originally put up. According to the Ghatiyala Inscription although the four brothers are credited with this victory, Rajjila, the third one, alone occupied the throne.

The historical importance of these records lies in the genealogy of the kings it supplies. If we take 20 years as average reign of a generation, the total reigning period of the dynasty may come to about 240 years. The date of Bauka and Kakkuka representing the 12 generation are respectively V. 894=A.D. 837 and V.918=A.D. 861. Harichandra, the founder of dynasty may be placed at 600 A.D. Three kings of this dynasty Tata, Siluka and Bhilladitya were religious rulers and they transferred their kingdoms to their brothers. Tata, following the path of pure religion, took up his residence in a holy hermitage at Mandavyapura and gave his respective kingdom to his younger brother Bhoja. Similarly, Siluka, after having enjoyed the pleasures of Kingship, retired to the banks of the Bhagirathi (Ganga). Same case was with Bhilladitya (of *sattva* qaualities) who passed on his kingdom to his son. So these three kings renounced the world. Heornle[1] is of the view that 20 years should be taken as average for each generation and following this the date of Harichandra, the founder of the dynasty may be arrived at 640 A.D. R. C. Majumdar, who does not agree with the suggestion, stresses upon 25 years as average rule. B. N. Puri[2] feels that we must not forget that three kings of the dynasty who renounced the world must have ruled for a short period. Taking this into account the learned scholar fixes the possible date for Harichandra at about A. D. 600. If we accept this, it may also be possible to identify him with one Bhattara Harichandra mentioned by Bāṇa[3].

---

1. *JRAS*, 1905, p. 28.
2. *The Gurjara Pratihāras*, p. 24.
3. पदबन्धोज्वलो हारी कृतवणक्रमस्थितिः ।
   भट्टारहरिचन्द्रस्य गद्यबन्धो नृपायते ।।

   *Harṣacarita*, Canto I. V. 12.

   "The prose—composition of the reverd Harichandra stands pre-eminent as a sovereign luminous with its employment of words, delightful (or not stealing from others), and preserving rigidly the traditional rules of letters (or as applying to a King, glorious by the rule of his territory and preserving all the caste regulations)

   Cowell & Thomas, p. 2

The date of Harichandra, founder of the dynasty may thus be fixed approximately at about 600 A.D. On the other hand, the imperial Pratihāra dynasty of Kannauj, however, cannot be traced back beyond the beginnings of the 8th Century A.D.[1] The probable period of Nagabhata I's rule is C. 725-757 A.D. Harichandra, therefore, must be looked upon as the earliest Pratihāra Chief. Verse 5[2] of the Jodhpur Inscription of Bauka says that the sons born from Kṣatriya wife Bhadra were known as Paratihāra and wine drinkers. It is not impossible that the royal house of Kannauj might also have some connection with the family of Harichandra as suggested by a few facts given below :

1. Common mythical tradition about the origin of the name Pratihāra from Lakṣamaṇa who acted as door-keeper to his elder brother Rama.

2. Common names of both families such as Kakkuka, Nagabhata and Bhoja.

Now the question arises what was the nature of relationship between the two houses?Was the Jodhpur branch a feudatory of the imperial house at Kannauj? The answer to these questions may be found in the Sagartala, Mandor and Ghatiyala inscriptions. In the Jodhpur record[3] Kakka, a father of Bauka, is described as in his fight, with the Guadas at Mudagagiri having gained personal glory. The Sagartala record[4] also hints at the clash between Nagabhata II and the King of Vanga, resulting in the decisive defeat of the latter. From this it appears that Kakka might have gone there to assist his deadly encounter with the Pālas of Bengal.

It would be very difficult to determine the status of the chiefs mentioned in the inscriptions, because of the absence of titles indicating political status.

---

**V. S. Agarwal further accepts the identify of Bhattara Harichandra with the one alluded to by Rajashekhara in his *Kāvyamimāṃsā* (*Harṣcarita—eka adhayana*, p. 6).**

1. *JRAS*, 1905, p. 28.
2. विप्रः श्रीहरिचन्द्राख्यः पत्नी भद्रा च क्षत्रिया ।
   ताभ्यान्त (येसु) ता जाताः (प्रतिहा)राश्च च तान्विदुः ।।
   *Ep. Ind.*, Vol. XVIII, p. 87 ff, V. 5.
3. ततोऽपि श्रीयुतः कक्कः पुत्रो जातो महामतिः ।
   यशो मुद्गगिरौ लब्धं येन नीडैः समं रणे ।।
   *Ibid*, V. 24.
4. *Ibid*, pp. 95. ff, V. 10.

Such information is available about the Pratihāras ruling at Kannauj. Their assumption of such titles as—

परमभट्टारकमहाराजाधिराजाधिराजापरमेश्वर:

in fact, indicates their imperial status. The Jodhpur Inscription mentions Bhadra and Jajjikadevi, the queens of Harichandra as *Rajni* and *Padmini*, the queen of Kakka as *Mahārāni*. It refers to the *rājadhāni* of Nagabhatta and *rājya* of Lata, Jhota and Bhilladitya. The sons of Harichandra are called *bhūdharāṅkasamaḥ*, Kakka is styled as *Bhūpati* and Bauka is called *nṛsiṃha*. These references, no doubt, points to the importance which this dynasty had assumed but it would be futile to draw any conclusion about their imperial status on the basis of this meagre information. The Sagartala inscription also does not attach imperial titles like

परमभट्टारकपरमेश्वरमहाराजाधिराज

etc. to the kings of the Pratihāra dynasty of Kannauj but this is corroborated by other contemporary records and therefore, imperial status of this line of the Pratihāra has never been questioned. We may, however, on the basis of the above discussian, conclude that the chiefs of the Pratihāra dynasty at Jodhpur were the feudatories of the imperial house.

Verses 9 and 10 of the Jodhpur record[1] tell us that four sons of Harichandra built a huge rampart round the fort of Mandavyapura. This Mandavyapura is evidently Mandor, the ancient capital of Marwar near Jodhpur[2]. From this it may be explained that the Pratihāra under Harichandra or his sons established themselves in the Jodhpur region and thus proceeded to Mandor some time before the close of the 6th or early 7th century A.D. With the disapperance of Mihirakula and Yaśodharman Northern India once again became the scene of anarchical and pitiable condition, an ideal situation for any ambitious and strong ruler. The Gurjara-Pratihāras who originated from Rajasthan were the first to take advantage of this situation. The Jodhpur Pratihāras established their principlaity in the

---

1. चत्वारश्चात्मजास्तस्यां जाता भूधरणक्षमाः ।
   श्रीमान् भोगभट्टः कक्को रजिल्लो दद्द एव च ॥
   माण्डव्यपुरदुर्गेऽस्मिन्नेभिर्निजभुजार्जिते ।
   प्राकारः. कारितस्तुङ्गो विद्विषां भीतिवर्द्धनः ॥

   *Ibid.*, pp. 87. vv. 9 & 10.

2. *JRAS*, 1894, p. 3. According to Dr. Bhandarkar (*Progress Report Arch. Sury. W. Circle*, 1906-07, p. 30) and Dr. Majumdar (*Ep. Ind.* XVIII, p. 88). This Mandavyapura is represented by modern Mandor, five miles to the north of Jodhpur, where the stone must have been originally put up.

Jodhpur region while the Pratihāras of Jalor entered into the politics of the north and in due course established the centre of their power at Kannauj, the imperial city. The Jodhpur Pratihāras, of course, helped the imperial house in their military ventures.

R. C. Majumdar[1] has suggested the identification of Dadda, the son of Harichandra, with Dadda I, the founder of the Broach line of the Gujaras. The inscription of this line refers to the rulers as *Sāmanta*, *Mahāsamanta*, or *Samādhigatapañcamaśabda* indicating their feudatory status. The date of Dadda I, which is fixed approximately at C. 580 A.D. would agree with the identification. But we must not confuse him with Dadda II, his successor, and at whose hands Harṣa suffered reverses. If this identification is accepted, it would mean that the Gurjaras of Broach were the feudatories of the Gurjara-Pratihāras. In the inscription of this dynasty Dadda I is described as belonging to the race of Gurjara Kings (*Gurjaranṛpavaṃśa*). Harichandra, the chief of the Mandor line thus carved a principality for himself in Gurjaratra and the neighbouring country. His successors possibly conquered a portion of Lata country in the South. They established their branch line at Broach to protect their kingdom from the Chalukya danger.

The territory over which the descendents of Harichandra ruled also finds confirmation in the account of Chinese traveller Hiuen-Tsang[2], who visited Gurjaras Kingdom which was about 300 miles north of Valabhi and 467 miles to the North West of Ujjain. The pilgrim names the capital as Pi-lo-mi-lo or Bhinmala. The dynasty which must have ruled over the Bhinmal area at the time of the visit of the Chinese pilgrim was in all probability the dynasty founded by Harichandra. Hiuen-Tsang further syas "The King is of the Kṣatriya caste. He is just 20 years old. He is distinguished for wisdom and he is courageous. He is a deep believer in the law of Buddha and highly honours men of distinguished ability". The Chinese pilgrim visited the kingdom about hundred years after the foundation of the dynasty. We may reasonably expect four generations of kings to have passed away during that period and the young king may possibly be the fifth of that line. R. C. Majumdar identifies the ruler with Tata, who according to Jodhpur Inscription, retired to the hermitage at Mandavyapura and practised there the rites of pure religion,[3] which does imply his turning a Buddhist.

---

1. R. C. Majumdar, *Ep. Ind.*, Vol. XVIII, p. 87 ff.
2. Watters: *On Yuan Ghwang's Travels*, II, p. 249.
3. *Ep. Ind.*, XVIII p. 87, vv 14-15.

After establishing their principalities in Rajasthan and Broach the Pratihāras of Jodhpur came in clash with Prabhakarvardhan of Thaneswar who had already come in prominence for resisting the Huṇa's menace. The feuadtory Dadda II of Broach is known to have helped the lord of Valabhi against the Kannuj emperor. It would be unthinkable for a small feudatory like Dadda II to protect the lord of Valabhi against the mighty Harṣa, unless he was helped by his overlord, the Pratihāra of Jodhpur. The Gurjaras do not appear to have suffered much in their struggle with the kings of Thaneswar, because Hiuen-Tsang informs us about their existance as an independent state.

The establishment of Gurjara Pratihāra power to the south resulted in conflict with the rising power of the Chalukyas. Aihole Inscription[1] of Pulakesi II (611-640 A.D.) informs us that the great Chalukya ruler defeated the Latas, Malavas and Gurjaras. According to R. C. Majumdar[2] these Gurjaras must be taken to refer to the Pratihāra dynasty of Mandor and not of Broach under Dadda I, because that region was included under Lata. The struggle between the two powers continued long because during the reign of the successor of Pulakesi, a branch of the Chalukya dynasty was founded in southern Gujrat, evidently to keep in check the powerful Gurjaras of the north.

The Gurjara-Pratihāra line of Mandor founded by Harichandra in Rajasthan has thus two achievements to its credit namely, successful fight against the royal houses of Thaneshwar and Chalukyas of Badami. But an Arab invasion of about 725 A.D. brought decline of the family which otherwise ruled for a long duration of about two hundred years. The Nausari Plate of the Gujarat Chalukya Pulakesiraja (A.D. 738) informs us that the Gurjaras were destroyed by an invasion of the Tajjikas (Arbas). This is confirmed by the Arab writer, Biladuri, who gives a short account of this expedition. Further, the Arab writer states that 'Junaid, the general of Khalifa Hasham sent his officers to Marwad, Mandal, Barus and other places and conquered Baliman and Jurz'. The indentification of these places is not difficult. Marwad is the same as Maru-maṇḍala (also referred to in the

---

1. प्रतापोन्नतः यस्य लाटमालवगुर्जराः ।
दण्डोपनतसामन्तचर्याचार्या इवाभवन् ॥
*Ibid.*, Vol. VI, pp. 1-12, v. 22.

2. *Ibid*, XVIII, p. 92.

Ghatiyala inscription of Kakkuk) includes Jaisalmer and part of Jodhpur state. Barus is undoubtedly Broach and Maṇḍala probably denotes Mandor. Jurz stands for Gurjaras and Baliman for Bhinmal or Valla-Maṇḍala. The Arab army under Junaid thus conquered the main Gurjara states in the north as well as the feudatory state of Broach in the south. The ruler of Mandor line, who faced this crisis was most probably Chanduka. According to Biladuri, the Arab expeditions were arranged by Junaid during the Caliphate of Hasham, who ruled from 724-43 A.D. According to Elliot[1] Junaid was succeeded by Tamin in about 726 A.D. According to R. C. Majumdar, the Arab expedition might possibly have taken place shortly after 725 A.D. between 731 and 738 A.D.

The decline of the Pratihāras of Jodhpur line was brought about by the Arab invasion in north while the Chalukya aggression in the south favoured the growth of a rival Pratihāra dynasty (whose history we have already traced) which was ultimately destined to play a great role in North India. As shown earlier, Nāgabhaṭa I, the founder of the Pratihāra dynasty of Jalor and Kannuaj, successfully resisted the Muslims which proved so disastrous to the Pratihāras of the Jodhpur line.

Buaka, to whom the Jodhpur Inscripiion belongs, was the son of Kakka whose mother Padmini was a princess of the Bhatti family[2]. From the Jodhpur record there appears to be some disturbance at the time of Bauka's accession to the throne. The kindom of Mandor was attacked by a ruler called Mayura, who defeated Bauka's Brahmana Pratihāra relatives and after sacking Nandavalla, advanced to meet Bauka himself. Bauka rose equal to the occassion and defeated the army in a fiercely contested battle at Bhuakupa[3]. The identity of Mayura is uncertain. If it is regarded as a clan name then he might have been some chief of the Mori Clan, the members of which had at one time ruled over important tracts in Rajasthan.

---

1. Elliot & Dowson, *History of India as told by its own Historian*, Vol. I, p. 278.
2. भट्टिटवंशविशुद्धायां तदस्मत्कक्कभूपतेः ।
   श्रीमत्पद्मिन्या महाराजा जातः श्रीब्बाउकसुत इति ॥
   *Ep. Ind.*, Vol. XVIII, p. 87 ff, V. 26
3. नन्दावल्लं प्रहत्वा रिपुवलमतुलं भूअकूपे प्रयातम् ।
   दृष्ट्वा भग्नां स्वपक्षं(ं) द्विजनृपकुलजां सत्प्रतीहारभूपाः ॥
   धिग्भूपतैकेन तस्मिन् प्रकटितयशसा श्रीमता बाउकेन ।
   स्फूर्जन् हत्वा मयूरं तदनु नरमृगा घातिता हे(ति)नैव ॥
   *Ibid.*, p. 87 ff, v. 27.

The event has to be placed before V.894 (837 A.D.), the year when Bauka's inscription was incised. The Daulatpur Copper Plate of Bhoja I indicates that Bhoja revived a grant in the year 843 A.D. in Gurjaratra Bhumi (Jodhpur or Marwad) originally made by Vatsarāja and confirmed by Nāgabhaṭa but which had fallen into abeyance probably during the time of Ramabhadra and remained as such in the earlier years of Bhoja's reign. It is possible that this disturbance was caused by the difficulties of the feudatory Pratihāra family of Mandor. The Jodhpur inscription credits Bauka with certain military achievements inspite of the heavy odds arrayed against him.

Buaka's successor was his step brother Kakkuka, a son of Kakka and Durlabhadevi, to whom the Ghatiyala inscription belongs. There are five inscriptions from Ghatiyala, four in Sanskrit and one in Prakrit. From inscription No. 1 we learn that Kakkuka had gained fame in Travani, Valla, Mada, Arya, Gurjaratra, Lata and Parvata. As Kakkuka was a contemporary of Bhoja I the natural conclusion from this statement would be that he had gained renown in these territories either as his general or his *Tantrapāla*. Kakkuka erected two pillars, one at Mandor and the other at Rohinskupa, which, according to inscription no. 2, had been deserted by good people on account of the activities of the Ābhiras. Kakkuka built here houses as well as shops and having promised the Mahājanas some privileges persuaded them to reside there. Inscription No. 3 merely speaks of the erection of the pillar and from inscription No. 4 we learn that Kakkuka was fond of six things—a lute, sweet vocal music, autumnal moon, Mālatī flowers, a well behaved lady and conversation with good people. The Prakrit inscription is largely a repetition of the facts noted in other inscriptions. It stresses also his love of the people, and what he tried to do for them.

Nothing is known about Kakkuka's successors. Perhaps they remained in possession of Mandor upto the reign of Sultan Iltutmish of Delhi. The services of these Pratihāras to the imperial family of Jalor and Kannauj indeed forms an important aspect of the political history of the Gurjara-Pratihāras.

